विध्वंसकारी और अमानवीय रूप में बढ़ रही है। उतनी वह पहले कभी नहीं बढ़ी। लेकिन उसकी तेज़ी ही उसके पतन का चिन्ह है। वह या तो स्वयं समाप्त होगी या संसार के बहुत बड़े भाग को समाप्त कर देगी।

**"तलवार सर्वदा की भांति मूर्खों के लिए अपनी मूर्खता छिपाने का एक साधन है।"**

लेकिन हम मूर्खता और पागलपन के युग में रहते हैं और हमारे शासक और मानवी संबंधों को देखने-भालने वाले इसी युग की असली उपज हैं। हर रोज़ हमारे सामने यही खूंखार समस्या है—हिंसक आक्रमण का मुकाबिला कैसे किया जाय? क्योंकि इसके अतिरिक्त बहुधा और कोई मार्ग नहीं है कि बुराई के आगे चुपचाप झुक जाओ और उसके हाथों अपने को सौंप दो। स्पेन ने बलपूर्वक हिंसक आक्रमण का विरोध किया और यद्यपि अन्त में उसकी पराजय हुई; लेकिन उसके लोगों ने साहस और वीरतापूर्ण धैर्य का शानदार उदाहरण उपस्थित कर दिया। मित्रों ने उनका साथ छोड़ दिया, फिर भी ढाई बरस तक फ़ासिस्ट आक्रमण की बाढ़ को उन्होंने रोके रक्खा। उनकी हार के बाद आज भी कौन कहेगा कि वे ग़लती पर थे; क्योंकि उनके लिए दूसरा सम्मानपूर्ण मार्ग खुला हुआ नहीं था। अहिंसात्मक तरीक़ा उनके दिमाग़ में नहीं था और वैसे भी उन परिस्थितियों में वह उनकी पहुँच के बाहर था। यही चीन में हुआ।

चेक़ोस्लोवेकिया अपनी सशस्त्र शक्ति और असंदिग्ध साहस के बावजूद भी बिना लड़े पराजित होगया। ठीक है, पराजय उसकी हुई; क्योंकि उसके मित्रों ने उसके साथ विश्वासघात किया, लेकिन फिर भी सचाई तो यह है कि उसकी तमाम सशस्त्र शक्ति उसकी आवश्यकता के समय कारगर साबित नहीं हुई। पोलैण्ड तीन सप्ताह की हलचल में एकदम समाप्त होगया और उसकी भारी फ़ौज और हवाई जहाज़ों के बेड़े न जाने कहाँ विलीन होगये।

हिंसक मार्ग और सशस्त्र शक्ति आज तात्कालिक सफलता के संकुचित-से-संकुचित अर्थ में तभी संभव है जबकि सशस्त्र शक्ति अपने विरोधी से अधिक बलवती हो। अन्यथा बिना युद्ध के ही समर्पण कर दिया जाता है या ज़रा-सी हलचल के बाद ही पतन हो जाता है और साथ आती है घोर पराजय और अनैतिकता। साधारण हिंसा को एकदम त्याग दिया गया है; क्योंकि विजय की कोई संभावना भी उससे नहीं होती और उससे पराजय और फूट का भय फैल जाता है।

भविष्य में भारत का क्या होगा, यह हमारे अन्दाज़ से बाहर है। यदि भविष्य में सशस्त्र राष्ट्रीय शक्ति की आवश्यकता रहती है, तो हममें से अधिकांश के लिए यह कल्पना करना भी मुश्किल है कि बिना राष्ट्रीय फ़ौज और 'बचाव के अन्य साधनों के' भारत स्वतंत्र होगा। लेकिन वैसे भविष्य पर विचार करने की हमें आवश्यकता नहीं है। हमें तो बस वर्तमान पर विचार करना है।

इस वर्तमान में सन्देह और कठिनाइयाँ नहीं उठतीं; क्योंकि हमारा कर्तव्य स्पष्ट है और मार्ग निश्चित है। वह मार्ग भारतीय स्वाधीनता की समस्त रुकावटों का निष्क्रिय प्रतिरोध करना है। उसके अतिरिक्त अन्य मार्ग नहीं है। इसके बारे में

हमें बिलकुल स्पष्ट होजाना चाहिए; क्योंकि विभिन्न दिशाओं में मन के खिचते होनें की दशा में कोई काम शुरू करने का साहस हमें नहीं करना चाहिए। ऐसा कोई दूसरा मार्ग है, जो हमें प्रभावशाली कार्य के अवसर की छाया-मात्र भी दे सकता है, मैं नहीं जानता। वास्तव में अगर हम दूसरे मार्गों के बारे में सोचते हैं तो वास्तविक कार्य हो ही नहीं सकता।

मेरा विश्वास है कि इस प्रश्न पर अधिकतर कांग्रेसजन एकमत हैं। लेकिन कुछ लोग ऐसे हैं जो कांग्रेस के लिए नये हैं। वे दिखाने के लिए तो एकमत हैं; लेकिन करते दूसरी तरह से हैं। वे अनुभव करते हैं कि कोई राष्ट्रीय या देश-व्यापी आंदोलन उस समय तक नहीं चल सकता जबतक कि कांग्रेस द्वारा वह न चलाया जाय। उसे छोड़कर और जो कुछ होगा वह तो दुस्साहस होगा। इसलिए वे चाहते हैं कि कांग्रेस से पूरा लाभ उठावें और साथ ही उन दिशाओं में भी चले जावें जो कांग्रेस की नीति के विरुद्ध हैं। उनका प्रस्तावित सिद्धान्त तो यह है कि वे कांग्रेस में अपनेको मिलाये रहें और फिर उसके बुनियादी धर्म और कार्य-प्रणाली को हानि पहुँचावें, विशेषकर अहिंसा के सिद्धान्त के अमल को रोका जाय, बाहर से और प्रकटरूप में नहीं; बल्कि धोखेबाजी से और अन्दर से।

अब प्रत्येक भारतीय को स्वतन्त्रता है कि वह अपने प्रस्तावों और विचारों को आगे लाकर रक्खे, उनके लिए काम करे और अपने दृष्टिकोण पर दूसरों को राज़ी करे। उनके अनुसार वह आचरण भी करे; यदि वह सोचता है कि वैसा करना आवश्यक है। लेकिन दूसरी किसी चीज़ की आड़ में ऐसा करने की उसे स्वतन्त्रता नहीं है। वह जनता को गलत रास्ते ले जाना होगा। और ऐसे धोखे से जन-आंदोलन नहीं उठ खड़े होते। कांग्रेस के प्रति वह नमकहरामी होगी और अनुचित समय में आंदोलन से नाजायज़ फ़ायदा उठाना होगा। यदि विचारों का कोई विरोध है तो इसमें भलाई हीं है कि वह सामने आये और लोग उसे समझें और अपना निर्णय करें। किसी भी समय ऐसा होना चाहिए, विशेषकर बड़ी घटनाओं के प्रारम्भ होने से पहले। कोई भी संस्था आंतरिक विघ्न-बाधाओं को बर्दाश्त नहीं कर सकती जबकि वह शक्तिशाली दुश्मन से मुठभेड़ करने की परिभाषा में सोचती है। अपनी जनता में उस समय अनुशासनहीनता या मत-भेद ठीक नहीं है जबकि समय ऐसा है कि हम सबको काम में लग जाना चाहिए।

अतः हमारे लिए यह आवश्यक हो जाता है कि पूर्ण स्पष्टता और निश्चय के साथ हम इस मसले को तय करें। जहाँतक कांग्रेस का सम्बन्ध है, बेशक हमने तय कर लिया है और उस निर्णय पर हम दृढ़ रहेंगे। दूसरा कोई भी मार्ग प्रभावशाली नहीं है और उसमें राष्ट्र के लिए खतरा है।

यदि हम वैसा विचार करें तो भारत में गड़बड़ मचा देना हमारे लिए कठिन नहीं है; लेकिन गड़बड़ में से ज़रूरी तौर पर या आम तौर पर भी स्वाधीनता नहीं निकलती। भारत में गड़बड़ की स्पष्ट संभावनायें हैं जिनका फल अत्यन्त दुर्भाग्यपूर्ण

निकलेगा। हम हमेशा अपने काम के परिणामों के बारे में भविष्यवाणी नहीं कर सकते, विशेषकर उस हालत में जब हम जनता के बल पर उस काम को करते हैं। खतरे हम उठाते हैं, और उठाने ही चाहिएं। लेकिन ऐसा कुछ करना तो अकल्पनीय मूर्खता होगी जो उन खतरों को बहुत बढ़ादे और हमारी स्वतन्त्रता के मार्ग में रोक लगादे और हमारे आन्दोलन में से उस नैतिकता को ही उठाले जिस पर कि इतने बरसों से हमें गर्व रहा है। ऐसी दशा में जबकि संसार हिंसक तरीकों से चूर-चूर हो रहा है, हमारे लिए उन्हें ग्रहण करने की बात सोचना तक एक भारी दुख की बात होगी।

इसलिए मज़बूती और निश्चय के साथ हम अहिंसा पर दृढ़ रहें और उसके स्थान पर कुछ भी मिले, उसे अस्वीकार करदें। हमें याद रखना चाहिए कि यह संभव नहीं है कि विभिन्न तरीक़े साथ-साथ चालू रह सकें; क्योंकि ये एक दूसरे को कमजोर करते हैं और एक ओर हटा देते हैं। इसलिए होशियारी के साथ हम अपना मार्ग चुनें और उस पर दृढ़ रहें। अन्य मार्गों के साथ खिलवाड़ करके उसे हम बिगाड़ें नहीं। सबसे अधिक हम यह अनुभव करें कि अहिंसा अहिंसा है। यह एक ऐसा शब्द-मात्र नहीं है कि मन के दूसरी तरह काम करने पर भी उसे मशीन की तरह इस्तेमाल किया जा सके, मुँहसे दूसरे शब्द और वाक्य निकलते हों, जो उसके विरोधी हों, और हमारे काम के विपरीत हों। यदि हमें अहिसा तथा अपने और अपने ध्येय के प्रति ईमानदार रहना है तो हमें अहिंसा के प्रति सच्चा रहना होगा।

: २ :

## चर्खे का महत्त्व

**[ मथुरा में हुए युक्तप्रान्तीय राजनैतिक सम्मेलन की विषय-समिति में रचनात्मक कार्यक्रमवाले प्रस्ताव पर काफ़ी बहस होने के बाद सभापतिपद से पं० जवाहरलाल नेहरू ने एक भावपूर्ण और मार्मिक भाषण दिया। उसमें चर्खे के संबंध में आपने कहा— ]**

हम सत्याग्रह के सिलसिले में जब सोचते हैं तब हमें अपने को धोखा नहीं देना चाहिए। इस प्रस्ताव पर हमें अमल करना चाहिए।

मैं चर्खे के खिलाफ़ और चर्ख के पक्ष में बहुत कह सकता हूं। चर्खे ने काफी फायदे पहुँचाये हैं, लेकिन चर्खे को मैं कोई मंत्र नहीं मानता। चर्खा एक औजार है, जो हमारे लिए लाभदायी है। दूसरे भी हज़ार औज़ार हमें चलाने हैं। महात्माजी चर्खे के बारे में किस्म-किस्म की बातें करते हैं, जो मेरी समझ में नहीं आतीं। पर जितना समझ में आता है, उतने का ही उपयोग किया जाय तो बहुत काफ़ी है।

एक बात और बतादूं। मैं अच्छा कातना जानता हूँ और मेरा दावा है कि किसी को भी चार दिन में मैं चर्खा सिखा दूंगा। पर पिछले तीन-चार वर्ष में मैंने नहीं काता

है। पर एक अजीब बात है कि चीन से जब मैं आया तब पहला काम मैंने अपने पुराने चर्खे को देखने का किया। उस समय इस प्रस्ताव का खयाल नहीं था, पर जेल जाने के वास्ते मैं चर्खे को तैयार करना चाहता था। जब पुराने चर्खों से मुझे संतोष नहीं हुआ तो मैंने एक नया चर्खा भी ख़रीद लिया।

अब चर्खे के दो पहलू हैं। (१) इसके कातने से क्या लाभ हैं। (२) लड़ाई के सिलसिले में यह क्या असर रखता है। मैं चर्खे का अंध-भक्त नहीं हूँ, परन्तु इसमें फायदा मैंने देखा है। इसमें राजकीय असर है। चीन में हर जगह चर्खे और ग्रामोद्योग के बारे में सवाल हुआ। मैं यह देखकर हैरान होगया कि कोई जगह ऐसी नहीं थी जहां मुझसे यह नहीं पूछा गया कि हिन्दुस्तान में चर्खे और ग्रामोद्योग के बारे में क्या हो रहा है? चीनवालों के सामने कोई अहिंसा का सवाल नहीं है, न बड़े-बड़े कारखानों से परहेज़ करने का। परन्तु वहाँके वाकयात ऐसे हैं जिनसे चीन के गांव-के-गांव को इसमें दिलचस्पी है। वहाँ जापान की लड़ाई चल रही है और घनी आवादी है। चीन के लोग महसूस कर रहे हैं कि इस लड़ाई के हमले से भी ज्यादा खतरनाक जापान का आर्थिक आक्रमण है। जापानवाले अपनी आर्थिक नीति चलाने के लिए बड़ा ही ज़ोर लगा रहे हैं और चीनवाले समझते हैं कि इसमें अगर वे सफल हुए तो हमारी बड़ी बर्बादी होगी। इसलिए वे लोग हर किस्म के ग्रामोद्योगों को बढ़ाने की कोशिश कर रहे हैं। इस वक्त वे चाहें तो भी कारख़ाने खड़े नहीं कर सकते। कारखाने किसी समय भी बम के शिकार हो सकते हैं, पर घर-घर चलनेवाले चर्खे पर फौज आक्रमण नहीं कर सकती। फ़ौज भी आगई तो किसान सरक जायेंगे और चर्खा बगल में लेते जायेंगे। इस तरह रोज़मर्रा के जीवन के लिए ग्रामोद्योग वहां आवश्यक हो गये हैं। चीन का सवाल वैसा ही है जैसा हमारा है। वहाँ घनी आवादी है। हम पेचीदा सवालों को पढ़ते ही नहीं। रूस की बड़ी-बड़ी बातें पढ़ते हैं। जब सुनते हैं कि वहाँ ट्रैक्टर से खेती हो रही है तब हम भी वैसा ही करना चाहते हैं। मेरी भी इच्छा है कि हमारे यहाँ फोर्ड के ट्रैक्टर नहीं तो अपने ही देश के बनाये हुए ट्रैक्टर काम करें और खेती की तरक्की हो। लेकिन अगर आपको फोर्ड से या उसके प्रतिनिधि से बात करने का मौक़ा मिले तो सुनकर चकित होंगे। मुझे फोर्ड के एजेण्ट से बात करने का मौका मिला था। उसने कहा कि हमारे ट्रैक्टरों के के लिए साइबेरिया जैसा कोई अनुकूल क्षेत्र नहीं है और हिन्दुस्तान जैसी कोई प्रतिकूल जगह नहीं है। साइबीरिया में मीलों जमीन खाली है और आवादी नहीं-सी है। हिन्दुस्तान में तो इतनी घनी आवादी है कि ट्रैक्टर के लिए एक चक जमीन मिलना नामुमकिन है। बंगाल में जहाँ एक बालिश्त में चार-पाँच आदमी बैठे हैं वहाँ ट्रैक्टर कैसे चलेंगे? हमारे यहाँ इस मशीनरी के लिए गुंजाइश नहीं है। पचास वर्ष के बाद क्या होगा, यह मैं नहीं बता सकता। दुनिया बदलती है, मैं भी बदलता हूँ और हिन्दुस्तान में तरह-तरह के परिवर्तन चाहता हूँ, लेकिन आज जो स्थिति है उसमें सिर्फ कारखानों से हिन्दुस्तान का सवाल हल न होगा। मैं अपनेको वैज्ञानिक आदमी

समझता हूँ। आप लोगों में से बहुतों का जन्म नहीं हुआ होगा तब मैंने साइंस लेकर एक डिग्री पाई है। साइंस के बिना मैं किसी चीज़ को सोच नहीं सकता। कोई ज़बर-दस्ती मुझे कुछ समझाने जावे तो मेरा दिमाग उसका विरोध करता है। महात्माजी का मैं आदर करता हूँ, लेकिन भक्ति नहीं करता। यह मेरा दुर्भाग्य है कि उनकी बात वैसी-की-वैसी मैं अपने दिमाग में नहीं ला सकता। लेकिन मैं सिपाही के नाते उनकी बातों को समझने की कोशिश करता हूँ। मैं अदब के साथ आप लोगों से कहूँगा कि चर्खे को निकम्मा बताना वाक़यात से ताल्लुक नहीं रहता। क्योंकि हम लोगों की आबादी बहुत घनी है, हमें कोई चीज़ ऐसी चाहिए जो हर जगह हरेक आदमी को करने के लिए कह सकें।

दूसरा लड़ाई का पहलू है। हम महात्माजी को जनरल बनाना चाहते हैं और महात्माजी का कहना है कि चर्खा ही मेरा हथियार है। पर हम महात्माजी को इस तरह रिश्वत देना नहीं चाहते। हम उनके हाथ बाँध देना नहीं चाहते, आज़ाद रखना चाहते हैं। सवाल उठता है, इसमें क्रान्तिकारी बात क्या है ? चर्खे में क्रान्तिकारी कोई चीज़ नहीं। क्रान्ति तो आपके दिमाग़ में है। अगर दिमाग़ में लड़ाई भरी हो तो चर्खा क्या झाड़ू भी लड़ाई का निशान हो सकता है। अगर दिमाग़ में लड़ाई नहीं है तो अच्छे-से-अच्छे औज़ार भी बेकार हैं। फ़र्ज़ कीजिए कि किसी वजह से अँग्रेज़ों ने क़ानून बना दिया कि हर घर में चर्खा रहे और बिना खादी के कोई कपड़े न रहें और हमारे देश में खादी और चर्खा हो जाय तो उसमें कोई लुत्फ नहीं होगा। हाँ, थोड़ा-सा आर्थिक लाभ ज़रूर होगा, पर उससे हमारी ताक़त या संगठन पैदा नहीं हो सकते। जितने संशोधन यहाँ आये उनमें चर्खे के स्थान पर जो बात रक्खी गई है उससे साफ़ पता चलता है कि अगर चर्खा छोड़ दें तो सिर्फ़ व्याख्यान देना ही लड़ाई का साधन हो जाता है। व्याख्यान से वातावरण तैयार होता है, यह मैं भी मानता हूँ। काफ़ी जोश पैदा किया जा सकता है। पर उससे क्रान्ति पैदा नहीं होती। अगर हो भी तो थोड़े वक्त के लिए होती है। उसकी जड़ पक्की नहीं होती है और जबतक जड़ पक्की नहीं होती तबतक उकसाया हुआ आन्दोलन खतरनाक होता है। इसलिए किसानों को कोई चीज़ ऐसी देनी चाहिए जो उनकी सब भावनाओं के लिए पूर्ति का काम करे।

हरिजन-सेवक, २ दिसम्बर, १९३९.

: ३ :

## हमारा भावी कार्यक्रम

### तैयारी की शर्त

हालांकि कार्यसमिति का काम कुछ कम नहीं था, फिर भी पंडित जवाहरलाल ने संयुक्तप्रान्त के खास-खास जितने कार्यकर्त्ता इकट्ठे किये जा सकते थे उन्हें एकत्र करके गांधीजी को उनसे मिलने बुला लिया। बातें अनेक विषयों पर हुई।

आम बहस भी काफ़ी हुई। पाठकों के लिए मैं यहाँ उस सारी चर्चा का सार देता हूँ:

प्रश्न—आज आप अहिंसा पर ज़रूरत से ज्यादा ज़ोर देते मालूम होते हैं। आपकी मन्शा यह तो हरगिज़ न होगा कि सन् १९२०–२१ में या १९३० में हमारी तैयारी या अहिंसा आज से बढ़ी-चढ़ी थी। या आप यह कहेंगे कि तबसे आपका माप-दण्ड अब ऊँचा होगया है?

उत्तर—दोनों ही बातें हैं। आज ऊपर से जितनी हिंसा दिखाई देती है उतनी उन दिनों नहीं थी। और मेरा माप-दण्ड भी बढ़ गया है। मेरी शर्तें जितनी इस वक्त कड़ी हैं उतनी कड़ी उस समय न थीं। अगर आप लोगों को मेरा सेनापतित्व मंजूर है तो आपको न सिर्फ़ मेरी शर्तें ही माननी होंगी, बल्कि हम तैयार है या नहीं, इस बारे में मेरा निर्णय भी स्वीकार करना पड़ेगा। यह बिल्कुल सम्भव है कि आज की और उन दिनों की शर्तों में कोई असली अन्तर न हो, लेकिन यह भी उतना ही सच है कि उस वक्त मैं यह नहीं जानता था कि मेरे पैरों तले बारूद बिछी हुई है। आज तो यह ख़याल भूत की तरह मेरा पीछा कर रहा है और इसे मैं दिल से किसी तरह निकाल नहीं सकता।

## कड़ी शर्त

प्रश्न—क्या यह डर नहीं है कि अगर गर्म लोहे पर हमने चोट न की तो फिर कभी मौक़ा ही हाथ न लगे? इस वक्त तो लोगों के दिलों में तैयारी की भावना है। अगर हम अवसर चूक गये, तो मुमकिन है, उनका उत्साह ठंडा पड़ जाये और सारी तैयारी काफ़ूर हो जाये। इस कारण आपके लिए सबसे अच्छा यही ह कि आप कोई ऐसा कार्यक्रम हमें सुझायें, जिससे कि हम क्षेत्र तैयार कर सकें और साथ ही लोगों का जोश भी क़ायम रख सकें।

उत्तर—इस तरह की भाषा से ही मुझे सदा चिढ़ रही है। मेरी समझ में नहीं आता कि वह तैयारी किस काम की, जिसे तुरन्त काम में न लाया जाये तो वह काफ़ूर हो जायगी! यह कोई तैयारी नहीं। तैयार तो उसे कहते है जो हर घड़ी और हर जगह जहाँ और जब कहीं उसे याद किया जाय तैयार मिले। तैयारी का एक यही अर्थ है कि सेनापति का हुक्म मानने की तैयारी हो। फ़ौजी भाषा काम में लें तो यों कहा जायगा कि हमारी इतनी तैयारी होनी चाहिए कि लड़ने की जरूरत ही न पड़े। असल बात स्वाधीनता हासिल करना है, न कि सविनय-भंग का समय, प्रकार या साधन। आपसे मुझे इतनी श्रद्धा और अनुशासन की आशा है कि आप सहज ही अपने सेनापति के हुक्म का इन्तज़ार और पालन करेंगे। इससे अधिक कुछ भी कहने की मुझसे उम्मीद न रखिए। न यह आशा रखिए कि अगर कभी मैंने सविनय-भंग छेड़ा तो मैं आपको यह बता सकूँगा कि वह किस तरह छिड़ेगा। मैं कुछ भी छिपाकर नहीं रख छोड़ता। और बात यह है कि आखिरी वक्त तक खुद मुझे भी कुछ मालूम नहीं

होता। मेरी रचना ही वैसी नहीं है। नमक-क़ानून-भंग के कूच के बारे में जबतक उसका निर्णय नहीं होगया उस क्षण तक मुझे कुछ भी पता न था। हाँ, इतना मुझे मालूम है कि ईश्वर मेरे द्वारा इतिहास शायद ही कभी दोहराता होगा और सम्भव है इस बार भी न दोहराये। हाँ, एक बात है। आप मुझे कारण भले ही न बतायें, पर मुमकिन है, मुझे सेनापति होने के लायक़ न समझा जाये। उस सूरत में आपको मुझे छोड़ देना चाहिए। इसका मुझे कुछ भी अफ़सोस न होगा।

अब आपके सवाल का आखिरी मुद्दा लें। आप ऐसा कार्यक्रम चाहते हैं कि जिसका सविनय-भंग के साथ सीधा सम्बन्ध हो। आप मेरी हँसी न उड़ायें तो मैं बिना संकोच के कहूँगा कि सब लोग कातें, यही वह कार्यक्रम है। मैंने डाक्टरों की घबराहट और सलाह पर ध्यान देकर कुछ समय तक कातना छोड़ दिया था। नारणदास गांधी की पुकार पर मैंने फिर कातना शुरू कर दिया और मैं नहीं समझता कि जबतक मेरे हाथ बिल्कुल जवाब ही न देदें तबतक मैं कभी कातना छोड़ूँगा। तो मैं यह कहना चाहता हूँ कि आप लोग जितना ज्यादा कातेंगे उतने ही अच्छे सैनिक बनेंगे। अगर मेरा यह पक्का विश्वास है, तो इसकी घोषणा करने में मुझे क्यों शर्म होनी चाहिए? मेरी सलाह को काटकर आप ऐसे दो भाग नहीं कर सकते कि एक को तो आप क़बूल करलें और दूसरे को रद्द करदें। मेरी शर्त अनिवार्य है। सम्भव है कि उसके बारे में जितना बुद्धिपूर्वक विश्वास होना चाहिए उतना न हो, किन्तु श्रद्धा से वह परिणाम अपने आप निकल आयेगा। यह मैं इसलिए कह रहा हूँ कि मैं इसी भावना से काम करता हूँ। जुलू-विद्रोह में अफ़सर की आज्ञा मानकर मैं झाड़झंखाड़ों से भरे अनजान रास्तों पर मीलों पैदल चला हूँ।

लेकिन जैसा कि मैं कह चुका हूँ, आपको यह सब हवाई किले बाँधना या खयाली पुलाव पकाना मालूम हो सकता है। इस सूरत में आपको मेरा नेतृत्व छोड़ ही देना चाहिए। मैंने बीस साल नेतृत्व कर लिया। अब आराम लेना मेरे लिए अच्छा ही हो सकता है। संभव है, आप लोग सत्याग्रह की कोई नई कला निकाल सकें। अगर वैसा हुआ तो ज्योंही मुझे उसपर विश्वास हो जायगा, त्यों ही मैं आपके पीछे चलने को तैयार हो जाऊँगा। आप कुछ भी करें, मगर मन में कोई बात रखकर मेरा नेतृत्व स्वीकार न करें; वरना आप मुझे भी धोखा देंगे और देश को भी। अगर मुझे आपका सहयोग मिलता है तो वह पूरा और दिल से मिलना चाहिए। मैंने बीस साल तक यही दलीलें दी हैं, अब मैं कोई नई दलील नहीं दे सकता।

प्रश्न—हम तो बिलकुल जुदा विचार-धारा पर चल पड़े।

उत्तर—हाँ, यही तो बात खटकती है। इसीलिए मैं बार-बार नेता बदल लेने की बात सुझा रहा हूँ।

प्रश्न—पर हममें से कुछ के लिए चर्खा आपके नेतृत्व की निशानी के सिवाय और कुछ न हो, तो ?

उत्तर—नहीं, वह अहिंसा का चिन्ह और अहिंसात्मक युद्ध की तैयारी की एक

खास शर्त होना चाहिए। मैं इससे भी अच्छा रास्ता बताऊँ। यही रास्ता मैंने १९३४ में सुझाया था। कताई और खादी को काँग्रेस के कार्यक्रम में से निकाल दीजिए। मैं अपने आप अलग हो जाऊँगा। आप ऐसा करें तो यह ग़लती आपकी नहीं, मेरी होगी, क्योंकि यह बात कि चर्खे और अहिंसा में प्राण-सम्बन्ध है, यह आपके दिल में बिठाना मेरा फ़र्ज़ है।

## हिन्दू-मुसलिम-एकता

इस बात पर सब सहमत हो गये कि जब देश के लोगों का एक बड़ा भाग सत्याग्रही कार्यक्रम के विरुद्ध है तो उसके बावजूद ऐसा आन्दोलन नहीं छेड़ा जा सकता। इससे यह नतीजा निकला कि रचनात्मक कार्य का एक हिस्सा ऐक्य स्थापित करना होगा। मतभेद की कई बातें थीं। उनपर कार्यसमिति की अगली बैठक में विस्तार से विचार किया जायगा। इनके अलावा क़ौमी दंगों का हमेशा का सवाल तो था ही, भले ही वे दंगे किसी भी समय या किसी भी वजह से हों। 'जब कहीं दंगा हो रहा हो, तो कांग्रेसियों का क्या धर्म है ?' एक सवाल था।

'उसे शान्त करने में प्राण दे देना', गाँधीजी ने कहा, 'हममें सन् १९३१ में एक गणेशशंकर विद्यार्थी हो गये। तब से और किसी ने उनका अनुकरण नहीं किया। दंगों में इतने लोग मरते हैं, पर वे जानबूझकर अपना बलिदान नहीं करते। जिन्हें यह कार्यक्रम मंजूर न हो, वे मुझे छोड़ दें।'

प्रश्न—लेकिन मान लिया कि हिन्दू-मुसलिम-दंगे तो होते ही रहेंगे, तो क्या उनके कारण हमारा आन्दोलन रुका ही रहे ?

उत्तर—अनिश्चित कालतक तो ऐसा नहीं हो सकता। मुझे मुसलमानों पर जितना विश्वास है उससे आशा यह होती है कि स्वाधीनता के रास्ते में रुकावट बनने के खिलाफ़ वे खड़े हो जायेंगे। उनमें आज़ादी और लोकवाद का इतना प्रेम ज़रूर है कि उन्हें उस हालत पर शर्म आयेगी।

## कम-से-कम कितनी तैयारी ?

प्रश्न—हमारे पास समय थोड़ा है। इस दृष्टि से आप बता सकते हैं कि कताई के ख़याल से आप कम-से-कम कितनी तैयारी ज़रूरी समझेंगे ?

उत्तर—थोड़ा समय क्यों ? क्या यह आवश्यक है कि हम तीन या छः महीने में ही आन्दोलन शुरू करदें। भले ही छः साल लगें। ज़रूरी चीज़ तो यह है कि तैयारी पूरी हो। मैं कहता हूँ कि आप लोग यह अधीरता छोड़िए। मेरी कसौटी यह नहीं कि आप सब मुझे सन्तुष्ट करने या मेरा नेतृत्व हासिल करने के लिए रोज़ आधा या एक घंटा भी नियमित कातलें, बल्कि कसौटी यह है कि कताई इतनी आम हो जाये कि आपके प्रान्त में देशी या विदेशी किसी भी तरह का मिल का कपड़ा देखने में न आये। अगर मुझे ऐसा लगेगा कि इस दिशा में हमने तेज़ कदम उठाया है तो मेरा संतोष हो जायगा।

आप लोगों को कई लाख कांग्रेस-मेम्बर बनाने का गर्व है। यदि ये सब कार्यक्रम अंगीकार करके चर्खा-संघ के स्वयं-सेवक बन जायें, तो इस प्रान्त में मिल का कपड़ा नहीं रहेगा। यह काम रोजाना के जीवन का हिस्सा होना चाहिए। जैसे एक अफ़ीदी का बंदूक के बग़ैर काम नहीं चल सकता, ठीक उसी तरह आप अहिंसात्मक सिपाहियों में से किसी का काते बिना काम नहीं चलना चाहिए, और यह सब इसलिए न हो कि यह बुड्ढा चाहता है, बल्कि इसलिए हो कि आप स्वाधीनता चाहते हैं। जब आपकी समझ में यह बात अच्छी तरह आ जायगी, तब मेरे पास इस जैसे सवाल लेकर आप नहीं आयँगे।

हरिजन सेवक, २८ नवम्बर, १९३९.　—महादेव ह० देशाई

: ४ :

# परीक्षा की घड़ी

"अगर हिन्दुस्तान तलवार के सिद्धान्त को अपनाता है, तो हो सकता है कि वह क्षणिक विजय पाले। लेकिन उस दशा में वह मेरे लिए उतना गौरवास्पद न रहेगा। मैं हिन्दुस्तान को इसलिए चाहता हूं कि मेरा सबकुछ उसी की बदौलत है। मेरा यह दृढ़ विश्वास है कि दुनिया के लिए उसका अपना एक मिशन है। उसे अन्धे की तरह यूरोप की नक़ल नहीं करनी है। जिस घड़ी हिन्दुस्तान तलवार के सिद्धान्त को मान लेगा, वह मेरी परीक्षा की घड़ी होगी। मुझे उम्मीद है कि मैं उस कसौटी पर खरा ठहरूँगा। मेरा धर्म भौगोलिक सीमाओं से परे है। अगर मुझ में उसके प्रति ज्वलन्त श्रद्धा है, तो वह मेरे भारतवर्ष के प्रेम पर भी विजय पालेगा। अहिंसा धर्म के द्वारा भारत की सेवा करना ही मेरे जीवन का व्रत है, और मैं मानता हूँ कि अहिंसा हिन्दूधर्म का मूलभूत सिद्धान्त है।

"अहिंसा का धर्म सिर्फ़ ऋषियों और साधू-सन्तों के लिए ही नहीं है। आम जनता के लिए भी वह उतना ही आवश्यक है।"

## कार्यसमिति के साथ

ऊपर की पंक्तियाँ मैंने अगस्त, १९२० में लिखे गये गांधीजी के एक लेख से ली हैं; लेकिन ये ऐसी मालूम होती हैं, मानो आज ही लिखी गई हों। इसी ज्वलन्त श्रद्धा के साथ गांधीजी ने आजतक हिन्दुस्तान की नैया को, क्या शांति में और क्या आंधी-तूफान में, ठीक रास्ते पर रखने की कोशिश की है। यह मानते हैं कि अहिंसा दुनिया के लिए हिन्दुस्तान की एक खास देन है। अकसर यह हुआ है कि आसमान बादलों से घिर गया है और अँधेरा छा गया है, पर हमने अपने ध्रुवतारे को कभी आँखों से ओझल नहीं होने दिया। मौजूदा तूफ़ान एक बार फिर इस ध्रुव को हमारी आँखों से दूर किया चाहता है, लेकिन कर्णधार सजग है, और वह लगातार, रात और

दिन, हमें सचेत करता है कि कहीं हम उस ध्रुवतारे को भूल न जायँ, जिसके विना हम अपनी मंजिल तक पहुँच नहीं सकते।

इसलिए कार्यसमिति का काम ख़त्म होते ही गांधीजी ने उसके सदस्यों को इस सवाल पर फिर से विचार करने को कहा और वताया कि उन्हें अब एकवारगी ही तय कर लेना चाहिए कि मौक़े पर कांग्रेस और कांग्रेसवाले क्या करना चाहते हैं, क्योंकि इस प्रश्न का सम्बन्ध सिर्फ़ सरकार के साथ हमारे सम्बन्धों से नहीं है, वल्कि क़ौम-क़ौम के आपस के ताल्लुकात पर भी इसका असर पड़ता है।

गांधीजी की इस सूचना पर घंटों वहस होती रही, पर कोई निर्णय नहीं हो सका। कार्यसमिति की अगली वैठक में इस प्रश्न पर फिर विचार होगा, और तभी आख़िरी निर्णय भी दिया जायगा। इस दरम्यान सारे प्रश्न पर अच्छी तरह विचार करने के लिए सदस्यों को काफ़ी समय मिल चुकेगा।

## गांधी-सेवा-संघ की कार्यवाहक समिति में

संघ का प्रश्न गांधीजी का पूरा समय ले रहा है, यहाँतक कि कुछ व्यक्तियों को छोड़कर, जिनसे वह समय देकर मिलते हैं, वह हमेशा मौन रहते हैं। अक्सर वड़े तड़के उनकी आँख खुल जाती है और वह उसके वारे में सोचने लगते हैं। २५ ता० (अक्तूवर) की सुवह वह एक वजे जाग गये और सोचने लगे कि गांधी-सेवा-संघ की कार्यवाहक समिति के सदस्यों से, जव वह दोपहर को मिलेंगे तो क्या कहें। इसलिए सदस्यों से उन्होंने कहा:—"समस्या मेरे मन में वनी हुई है। वह मुझे चैन नहीं लेने देती। कार्यसमिति के जूनियर सदस्यों की स्थिति मैंने 'हरिजन' में वताई है। उनकी स्थिति वड़ी कठिन है। उनकी जान दो संघर्षों में फँसी है, वे सिद्धान्त के प्रति सच्चे रहें या अपने साथियों के प्रति सच्चे रहें। लेकिन अपनी स्थिति को वह मेरे सामने स्पष्ट करने के लिए इच्छुक थे, उसका मैंने स्वागत किया। इससे पता चलता है कि हम सव सत्य के अनुयायी हैं और हमारी मानसिक हलचलें और संघर्ष तक हमारी इस चिन्ता से ही उत्पन्न होते हैं कि सत्य के प्रति हम किस प्रकार सच्चे रहें। कल कार्यसमिति में वहुत अच्छी चर्चा हुई और हमने खुले तौर से सदस्यों की स्थिति पर, उनके वैयक्तिक रूप तथा कांग्रेस और जनता के प्रतिनिधियों के रूप में, चर्चा की। आपके सामने प्रश्न भिन्न है। क्योंकि आप यहाँ अपनी व्यक्तिगत हैसियत में हैं और कांग्रेस और कांग्रेसजन कुछ भी सोचें, आपको अपना आचरण निश्चित करना है। इसलिए प्रश्न आपके सामने कहीं सीधा-सादा है। क्या आप उस व्यक्ति के साथ भाईचारे का रुख़ अख़्तियार करेंगे जिसने कि आपके प्रियजन को खेदजनक चोट पहुँचाई है? मान लीजिए, राजेन्द्रवावू पर आक्रमण किया गया। क्या आप उसका जवाव आक्रमण से ही देंगे या राजेन्द्रवावू और आक्रमणकारी के वीच खड़े होकर ख़ुशी से राजेन्द्रवावू पर होनेवाली चोटों को अपने ऊपर ओड़ेंगे? यदि आपने मृत्यु के भय को छोड़ दिया है, और शरीर को भी चोट पहुँचने का डर आपको नहीं है,

और न घरेलू बन्धनों का जो आपको बाँधे रहते हैं, कोई विचार है, तो आप पिछला उपाय करेंगे। लेकिन जबतक उन लोगों के प्रति, जो आपके साथ घृणा का व्यवहार करते हैं, आप भाईचारे का ही व्यवहार न करेंगे, तबतक आपके इस प्रस्ताव का, कि कठिन-से-कठिन परीक्षा में भी आप अहिंसा के सिद्धान्त पर दृढ़ रहेंगे, कोई अर्थ नहीं होगा। कोरे प्रस्ताव को रखने की अपेक्षा तो यह कहीं अच्छा होगा कि संघ को बन्द कर दिया जाये।

"अहिंसा मठ-मन्दिर की ही चीज़ नहीं है, जो ऋषियों अथवा गुफ़ाओं में रहनेवालों के ही लिए हो। अहिंसा तो ऐसी है कि जिसपर लाखों आचरण कर सकते हैं, इसलिए नहीं कि उसके फलितार्थों का उन्हें पूर्ण ज्ञान है, बल्कि इसलिए कि वह हमारी मनुष्यजाति का नियम है। यह आदमी और पशु के बीच अन्तर करती है। लेकिन मानव ने अपने भीतर की पशुता को छोड़ा नहीं है। वैसा करने की उसे कोशिश करनी होगी। वह कोशिश अहिंसा के व्यवहार के लिए है, उसमें महज़ विश्वास के लिए नहीं। किसी सिद्धान्त के विश्वास के लिए मैं कोशिश नहीं करता। मैं उसमें या तो विश्वास करूँ या न करूँ। अगर उसमें विश्वास करता हूँ तो उसपर आचरण करने के लिए मुझे हिम्मत के साथ प्रयत्न करना चाहिए। अहिंसा तो सबल का गुण है। दुर्बलता और अहिंसा साथ-साथ नहीं चल सकते, जैसे पानी और आग। यही अहिंसा है, जिसे अपने भीतर पैदा करने के लिए गांधी-सेवा-संघ के प्रत्येक सदस्य को प्रयत्न करना चाहिए।"

"हमने प्रायः इस प्रश्न पर विचार किया है। लेकिन लड़ाई के सम्बन्ध में, स्वराज के लिए हमारे संघर्ष, और साथ ही हिन्दू-मुस्लिम-ऐक्य के सम्बन्ध में परीक्षा की घड़ी तो आज आगई है। यह भी याद रखिए कि आपकी अहिंसा तबतक सक्रिय रूप से कारगर न होगी, जबतक कि आप चर्खे में ज्वलंत श्रद्धा न रक्खेंगे। मैं चाहूँगा कि मेरी दृष्टि से आप 'हिन्द-स्वराज' को पढ़ें और उसमें इस अध्याय को देखें कि भारत को अहिंसात्मक कैसे बनाया जा सकता है। कल-कारखाने की सभ्यता के आधार पर आप अहिंसा का निर्माण नहीं कर सकते, लेकिन स्वावलम्बी गाँवों के आधार पर उसका निर्माण किया जा सकता है। हिटलर चाहकर भी सात लाख अहिंसापरक, आत्म-निर्भर गाँवों को खत्म नहीं कर सकता। खत्म करने की प्रक्रिया में वह स्वयं अहिंसक हो रहेगा। मेरी कल्पना के ग्राम्य अर्थ-विधान में शोषण को क़तई जगह नहीं है। शोषण हिंसा का मूल है। इसलिए अहिंसात्मक हो सकने के पहले आपको ग्राम्य-वृत्ति का बनना होगा और ग्राम्य-वृत्ति पैदा करने के लिए आपको चर्खे में श्रद्धा रखनी होगी।"

इस चर्चा के बाद सदस्य सो गये और अगले दिन गांधीजी से फिर मिले। बहुत-से सवाल उन्हें तंग किये हुए थे, जैसा कि अहिंसा के अनुयायी को करते रहते हैं, लेकिन गांधीजी के समय का विचार करके उन्होंने कुछ ही प्रश्नोंतक अपने को सीमित रक्खा।

"आपकी कल्पना की अहिंसा में विश्वास रखनेवाला कोई मन्त्री कैसे हो सकता है?"

"मुझे भय ह कि वर्तमान स्थिति में वह नहीं हो सकता," गांधीजी ने कहा, "हम देख चुके हैं कि प्रान्तीय स्वराज के पहले के दिनों में जिस प्रकार ब्रिटिश सरकार को हिंसा का सहारा लेना पड़ा उसी प्रकार मंत्रियों को भी हिंसा का सहारा लेना पड़ा। शायद वह अनिवार्य था। यदि काँग्रेसजन सच्चे रूपसे अहिंसात्मक होते, तो बल-प्रयोग का सहारा न लिया जाता। लेकिन कांग्रेस में अधिकांश लोग विशुद्ध अहिंसा पर आधार नहीं मानते हैं।"

"लेकिन एक मन्त्री ने उस दिन कहा कि हालांकि उन्होंने अहिंसा को रत्ती भर भी नहीं छोड़ा, फिर भी थोड़ा-सा गोली का सहारा लिये विना उनका काम न चल सका। उन्होंने उसका सहारा उसी सीमा तक लिया जितना कि वह टाला नहीं जा सकता था।"

"तब उन्होंने ऐसा कहा होगा, लेकिन मेरा वस चले तो फिर वह ऐसा न कह पायेंगे। यदि वह मन्त्री होते हैं तो उन्हें अपनी स्थिति को स्पष्ट करना होगा और वह एक ऐसी सभा का प्रतिनिधित्व करेंगे जो मुख्यतः अहिंसात्मक होगी। दूसरे शब्दों में, वह पद तभी स्वीकार् करेंगे जव अहिंसात्मक आधार पर शासन-संघ चला लेने देंगे।"

"लेकिन क्या ऐसा नहीं हो सकता कि अहिंसा माननेवाले मन्त्री, जव कि कम-से-कम हिंसा तक उतरते हैं, तव हिंसा में विश्वास न रखनेवाले ऐसा कोई नियम नहीं रक्खेंगे?"

"ऐसा विश्वास करना तो भ्रम है। वे सभी, जो आज हिंसा का प्रयोग कर रहे हैं, ऐसा ही दावा करते हैं। हिटलर भी ऐसी ही वात कहेगा। लार्ड-सभा ने जनरल डायर की उस घड़ी का महान् वीर कह कर प्रशंसा की थी, क्योंकि उसका उद्देश्य जनता में हिंसा के फैलाव को रोकने का कहा जाता है। सोवियट रूस का विश्वास है कि हिंसा से रहित व्यवस्था को स्थापित करने के लिए उसकी हिंसा तो एक संक्रमण-अवस्था है। हमारे विश्वास और व्यवहार की वर्तमान दशा में यह अधिक अच्छा हो सकता है कि संघ को वन्द कर दिया जाये और हरेक व्यक्ति को वंधन-मुक्त वढ़ने के लिए छोड़ दिया जाये।"

"लेकिन यह सलाह दी जा रही है," किशोरलाल भाई ने कहा, "कि हम सदस्यता को उन्हीं तक सीमित करदें, जो रचनात्मक काम में लगे हुए हैं।"

"यह सलाह अच्छी है और संघ को ऐसी संस्था के रूप में परिणत करने की कल्पना रक्खी जा सकती है और तव हममें से प्रत्येक अपनी वैयक्तिक हैसियत में अपने को जितना शुद्ध कर सकता है, करे। क्योंकि अहिंसा विना आत्म-शुद्धि के सम्भव नहीं है। इसलिए हम आत्म-शुद्धि-संघ के सदस्य हों, लेकिन उस अर्थ के लिए किसी संघ की आवश्यकता नहीं है। इसलिए हममें से हरेक अपने ही तरीक़े से कठिनाइयों और समस्याओं का, जैसे-जसे कि वे आती हैं, मुक़ाविला करे और देखे कि हम कितना कर सकते हैं। दो वरस पहले हुदली में चुनावों, कौंसिलों और असेम्वलियों में अच्छे-से-अच्छे आदमी भेजने में मैंने आपकी मदद माँगी थी। उस वायुमंडल में, जैसाकि तव

वह था, मैंनें अपनी सलाह दी थी। आज वह सलाह मैं आपको नहीं दे सकता। वास्तव में समय आ गया है कि आवश्यक है कि आपमें से वे, जो सबल की अहिंसा में विश्वास करते हैं, कांग्रेस से हट जायें, जैसा कि १९३४ में मैंनें किया।"

"आप कैसे सोचते हैं कि जनता अहिंसा पर आचरण करेगी, जबकि हम जानते हैं कि सब लोग क्रोध और घृणा करनें के लिए तैयार रहते हैं और दुर्भावनाएँ उनमें हैं ? देखा जाता है कि छोटी-छोटी चीज़ों के लिए लड़नें की उनकी आदत है।"

"आदत है और फिर भी मेरा विचार है कि वे सामान्य हित के लिए अहिंसा का व्यवहार कर सकते हैं। क्या आप सोचते हैं कि हज़ारों स्त्रियाँ, जिन्होंने निषिद्ध नमक इकट्ठा किया, किसीके प्रति दुर्भावना रखती थीं ? वे जानती थीं कि कांग्रेस या गांधीजी ने उनसे कुछ चीजें करने के लिए कहा है और श्रद्धा और आशा के साथ उन्होंने वही चीज़ें कीं। मेरे विचार से अहिंसा का सबसे पूर्ण प्रदर्शन चम्पारन में हुआ। क्या हज़ारों की रैयत, जिन्होंने कृषि-सम्बन्धी बुराइयों के विरुद्ध विद्रोह किया, ज़रा भी सरकार या किसानों के प्रति दुर्भावना रखती थीं ? अहिंसा में उनकी श्रद्धा सोच-समझकर नहीं थी, जैसी कि बहुतों की श्रद्धा पृथ्वी की गोलाई के बारे में सोची-समझी नहीं है। लेकिन उनकी श्रद्धा उनके नेताओं में सच्ची थी और वही काफ़ी था। मगर जो नेतृत्व करते हैं उनकी बात दूसरी है। उनकी श्रद्धा सजग और सोची-परखी होगी और उन्हें उस श्रद्धा के सब फलितार्थों पर आचरण करना होगा। लेकिन क्या दुनिया भर में और कहीं जनता इस प्रकार की नहीं है ? हाँ, नहीं ह; क्योंकि दूसरों के लिए अहिंसा का वह आधार नहीं है।"

"लेकिन अगर अहिंसा उनमें मौजूद थी तो वे ग़ुलामी की दशा में कैसे आये ?"

"वहीं तो है जो मैं मानता हूँ कि मेरे जीवन की देन समझी जायगी। मैं चाहता हूँ कि दुर्बल की अहिंसा सबल की अहिंसा बन जाये। हो सकता है कि वह एक स्वप्न हो; लेकिन उसको पूरा करने के लिए मैं कोशिश कर रहा हूँ।"

हरिजन सेवक, ४ नवम्बर, १९३९. —महादेव ह० देसाई

: ५ :

# स्वतन्त्रता-दिवस की प्रतिज्ञा

"हम मानते हैं कि हिन्दुस्तान की जनता को यह पैदायशी हक़ है कि उसे आज़ादी मिले, वह अपनी मेहनत का फल भोग सके और जीवन के लिए आवश्यक चीज़ें उसे इतनी मिलें कि अपने विकास की पूरी सुविधा रहे। हम मानते हैं कि कोई सरकार प्रजा के ये अधिकार छीने और उसे सताये तो प्रजा को यह भी हक़ है कि वह उस सरकार को बदलदे या मिटादे।

"हिन्दुस्तान में अंग्रेज़ी सरकार ने भारतीय प्रजा से उसकी आज़ादी ही नहीं छीनी है, बल्कि उसका आधार ही ग़रीबों का शोषण है और उसने हिन्दुस्तान को

आर्थिक और राजनैतिक, सांस्कृतिक और आत्मिक सभी दृष्टियों से तबाह कर दिया है, इसलिए हमारा विश्वास है कि हिन्दुस्तान को अंग्रेज़ों से सम्वन्ध छोड़कर पूर्ण स्वराज यानी मुकम्मिल आज़ादी हासिल करना ही चाहिए।

"हमने पहचान लिया है कि आज़ादी हासिल करने का सबसे कारगर उपाय हिंसा नहीं है। शान्तिपूर्ण और उचित साधनों के बल पर ही हिन्दुस्तान ने बल और स्वावलम्बन प्राप्त किया और 'स्वराज' का बहुत-सा रास्ता तय कर लिया है और इन्हीं तरीक़ों पर क़ायम रहने से हमारे देश को स्वाधीनता मिलनेवाली है।

"हम भारत की स्वाधीनता का फिर से अहद करते हैं और सौगन्ध खाकर निश्चय करते हैं कि जबतक पूर्ण स्वराज हाथ न आजायगा, तबतक हम अपनी आज़ादी की अहिंसात्मक लड़ाई जारी रक्खेंगे। हमारा यक़ीन है कि आमतौर पर किसी भी अहिंसात्मक कार्रवाई के लिए और खासकर अहिंसात्मक सविनय-भंग जैसी सीधी लड़ाई के लिए खादी, क़ौमी एकता और अस्पृश्यता-निवारण के रचनात्मक कार्यक्रम का कामयाव होना ज़रूरी है। हम जाति या धर्म का भेद-भाव छोड़कर अपनें देशवासियों में सद्भाव फैलाने का कोई मौक़ा न छोड़ेंगे।

"हिन्दुस्तान के ७ लाख गाँवों में फिर से जान डालनें और आम जनता की कमरतोड़ ग़रीबी को मिटाने के लिए चर्खा और खादी हमारे रचनात्मक कार्यक्रम के ऐसे हिस्से हैं जिन्हें अलग नहीं किया जा सकता। इसलिए हम नियम से कातेंगे, अपने निजी काम के लिए सिवाय खादी के, जहाँ तक हो सकेगा, गाँवों में हाथ से बनी हुई चीज़ों के और कुछ इस्तेमाल न करेंगे और दूसरों से भी ऐसा ही करवाने की कोशिश करेंगे।

"हम प्रतिज्ञा करते हैं कि हम सिपाहियाना तौर पर कांग्रेस के उसूलों और नीति पर चलेंगे, और हिन्दुस्तान की स्वाधीनता की लड़ाई जारी रखने के लिए जब कभी कांग्रेस की पुकार होगी तो उसपर आ खड़े होने को तैयार रहेंगे।"

हरिजन सेवक, ३० दिसम्वर, १९३९.

# सस्ता साहित्य मण्डल से प्रकाशित
## 'सामयिक साहित्यमाला' की पुस्तकें

---

### १. कांग्रेस का इतिहास ( १९३५–३९ )

यह पुस्तक 'कांग्रेस इतिहास' ( १८८५–१९३५ ) के परिशिष्ट के रूप में है। मूल पुस्तक डॉ० पट्टाभि सीतारामैया ने लिखी थी। यह सन् १९३५ में कांग्रेस-स्वर्ण-जयन्ती पर प्रकाशित हुई थी। मूल्य ।–)

### २. दुनिया का रंगमंच ( १९३३–३८ )

पं० जवाहरलाल नेहरू द्वारा लिखी गई यह पुस्तक 'विश्व-इतिहास की झलक, के परिशिष्ट के रूप में है। सन् १९३३ से लेकर अबतक की देश-विदेश की राजनैतिक स्थिति पर यह पुस्तक प्रकाश डालती है। मूल्य =)

### ३. हम कहां हैं ?

यह पुस्तक पं० जवाहरलाल नेहरू के लेखों का संग्रह है। देश और कांग्रेस की वर्तमान स्थिति का इस पुस्तक में सिंहावलोकन है। मूल्य =)

### ४. युद्ध-संकट और भारत

यह पुस्तक वर्तमान यूरोपीय युद्ध, ब्रिटिश सरकार की नीति और भारत के रुख पर प्रकाश डालती है। ब्रिटिश सरकार की घोषणायें, महात्मा गांधी, डा० राजेन्द्रप्रसाद पं० जवाहरलाल नेहरू कांग्रेस-कार्यसमिति और महासमिति के सितम्बर १९३९ ई० से लेकर अबतक के वक्तव्यों और लेखों आदि का संग्रह है। मूल्य ।)

### ५. सत्याग्रह : क्यों, कब और कैसे ?

इस पुस्तक में महात्मा गांधी के सत्याग्रह के स्वरूप, आवश्यकता, उसके उचित समय, आदि पर लिखे ताज़े लेखों का संग्रह है। परिशिष्ट में पं० जवाहरलाल नेहरू का सत्याग्रह संबंधी एक लेख, स्वतंत्रता-दिवस की प्रतिज्ञा आदि दिये गए हैं। मूल्य =)

### ६. राष्ट्रीय-पंचायत

इस पुस्तक में दिखाया गया है कि राष्ट्रीय-पंचायत ही किस प्रकार देश के वैधानिक संकट को दूर कर सकती है। इसमें महात्मा गांधी, पं० जवाहरलाल नेहरू, डा० पट्टाभि सीतारामैया, श्री एम. एन. राय, श्री सम्पूर्णानन्द आदि के लेखों का संग्रह है। मूल्य ।)

# सस्ता साहित्य मण्डल की
## 'सामयिक साहित्य माला' के
## प्रकाशन

१. कांग्रेस का इतिहास १९३५-३९ (कृष्णचन्द्र)
२. दुनिया का रंगमंच १९३३-३८ (ज० नेहरू)
३. हम कहाँ हैं ? (ज० नेहरू)
४. युद्ध-संकट और भारत (संकलन)
५. सत्याग्रह : क्यों, कब और कैसे ? (म० गांधी)
६. राष्ट्रीय-पंचायत (संकलन)



हिन्दुस्तान टाइम्स प्रेस, नई दिल्ली में मुद्रित।

[ सामयिक साहित्य-माला : सातवीं पुस्तक ]

# देशी राजाओं का दर्जा

[ श्री प्यारेलाल नायर ]

प्यारेलाल ने जो हिन्दुस्तान के राजाओं के दर्जे का गहरा अध्ययन किया है, ये ७ अध्याय उसीका परिणाम हैं। वे हर वक्त तरोताजा रहनेवाले हैं। व्यस्त रहनेवाले सार्वजनिक कार्यकर्त्ता या विद्यार्थी को इससे समूचे रूप में इन राजा लोगों के दर्जे का भान हो जायेगा। इस पैम्फलेट की मुख्य विशेषता यह है कि उसमें उसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है कि जो विश्वस्त—प्रामाणिक—रिकार्डों से लिया गया है।

मो० क० गांधी

लक्ष्मीराम पुगलिया — भीनासर



सस्ता साहित्य मण्डल, नई दिल्ली

शाखायें—दिल्ली : लखनऊ : इन्दौर

[ सामयिक साहित्य माला : सातवीं पुस्तक ]

# देशी राजाओं का दर्जा

लेखक

श्री प्यारेलाल नायर

सस्ता साहित्य मण्डल, नई दिल्ली

शाखायें

दिल्ली : लखनऊ : इन्दौर

# भूमिका

प्यारेलाल ने जो हिन्दुस्तान के राजाओं के दर्जे का गहरा अध्ययन किया है, ये ७ अध्याय उसीका परिणाम हैं। उन्हें आज से बहुत पहले पेम्फ्लेट के रूप में प्रकाशित हो जाना चाहिए था पर मैं पहले से व्यस्त न हुआ होता तो ऐसा हो जाता। लेखक स्वयम् इस समय जेल में हैं। इसलिए वे जिस रूप में लिखे गये थे, उसी रूप में प्रकाशित किये जा रहे हैं। वे हर वक्त तरोताज़ा रहनेवाले हैं। व्यस्त रहनेवाले सार्वजनिक कार्यकर्त्ता या विद्यार्थी को इनसे समूचे रूप में उन राजा लोगों के दर्जे का भान हो जायगा—जिनकी कि तादाद क़रीब ६०० है। इस पैम्फ्लेट की मुख्य विशेषता यह है कि उसमें उसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है कि जो विश्वस्त—प्रामाणिक रिकार्ड से लिया गया है। इस विशालकाय निरंकुशता का कायम रहना ही अंग्रेज़ों की प्रजासत्ता का सबसे बड़ा प्रतिवाद है और वह न तो राजाओं के लिए अच्छी बात है और न उन अभागे लोगों के लिए जिन्हें इस शुद्ध निरंकुश तंत्र में रहना पड़ता है। राजाओं के लिए यह कोई तारीफ़ की बात नहीं है कि वे अपने पास ऐसी सत्ता रख लें जो कि किसी भी इन्सान को, यदि उसे अपने गौरव का भान है, नहीं रखनी चाहिए। उन लोगों के लिए यह कोई तारीफ़ की बात नहीं है कि जिन्होंने चुपचाप प्रारंभिक मानवीय स्वतन्त्रता का छिन जाना बर्दाश्त कर लिया है। और शायद भारत में ब्रिटिश राज पर यह सबसे बड़ा धब्बा है। लेकिन हम तो वस्तुस्थिति के इतने निकट है कि राजाओं का भारत, या भारतीय भारत का ढकोसला समझ ही नहीं सकते। यह प्रथा अपने ही असहनीय बोझ से दबकर चकनाचूर हो जायेगी। मेरा विनम्र अहिंसात्मक प्रयत्न उन तीनों दलों को यह तिहेरा पाप धोने के लिए प्रेरित करना है। उनमें से कोई एक भी निर्णयात्मक कदम उठा सकता है और उसका असर सबपर पड़ेगा। लेकिन अगर तीनों मिलकर एक साथ इस पाप की जघन्यता को समझें और सम्मिलित प्रयत्न से उसे धो डालें तो वह बात शानदार होगी।

सेवाग्राम, वर्धा
२३-२-४१

मो० क० गांधी

# सूची

: १ :

# सर्वोच्च सत्ता और अहस्तक्षेप

हाल में कुछ देशी राज्यों के सम्बन्ध में जो तब्दीलियाँ हुई हैं उनसे राजाओं के शासन-अधिकारों का प्रश्न और उन सन्धिगत जिम्मेदारियों का रूप जो सर्वोच्च सत्ता पर आयी हुई हैं, आगे आगया है। इन घटनाओं से तीन प्रश्न तो निश्चित रूप से उठ ही खड़े हुए हैं। पहला, क्या सर्वोच्च सत्ता को रियासतों के अन्दरूनी मामलों में हस्तक्षेप करने का अधिकार है? दूसरा, वह उनके प्रजाजनों की न्यायोचित आकांक्षाओं के विरुद्ध उनकी सहायता करने को किस हद तक बाध्य है? और तीसरा, अपने शासकों की स्वेच्छाचारिता के विरुद्ध इन देशी रियासतों की जनता के प्रति उसका कोई कर्तव्य है कि नहीं? ली वार्नर को रहनुमा मान कर हम इन प्रश्नों का उत्तर खोजें। हम जानते हैं कि ली वार्नर ने अपनी पुस्तक 'संरक्षित भारतीय राजागण' (प्रिंसेज़ आफ़ इण्डिया दि प्रोटेक्टेड) लिखी तबसे बहुत कुछ किया और लिखा जा चुका है तो भी इस समय उन्होंने उन पुस्तकों में जो सत्य घटनायें जुटायी हैं, वे उस स्थिति पर प्रकाश डाले बिना नहीं रहतीं कि जो इस समय उत्पन्न हो गयी है।

ली वार्नर के अनुसार जिन स्रोतों से देशी राज्यों के और अंग्रेज़ों के सम्बन्ध को बनाये रखनेवाले क़ायदे या सिद्धान्त लिये गये हैं, उनकी तीन श्रेणियाँ हैं:

सबसे पहले तो वे संधियाँ, वे समझौते और वे सनदें आतीं हैं जो उनके दर्मियान हुई हैं, दूसरे सर्वोच्च सत्ता ने उत्तराधिकार या दूसरे मामलों में जो समय-समय पर फैसले किये हैं और तीसरे हैं वे रीति-रिवाज या ढर्रे जो समाज के साथ-साथ बदलते आये हैं और जो उनके सम्पर्क होने के वक्त अमल में आते हैं। पिछले का महत्त्व ज्यादा है क्योंकि अगर लिखावट की शहादत और अमल की शहादत में टक्कर हो तो जब कभी आखिरी फैसला कार्यवाहक सरकार के हाथ में होता है, तब अमल की शहादत को ज्यादा वक़त दी जाती है। जितने भी प्रचलित रिवाज हैं वे निस्सन्देह विधान-विषयक कानूनी कार्यवाही के मातहत होते हैं। अख़ीर में—हालाँकि सन्धि से कोई ऐसी रियासत जिसने उसपर दस्तखत नहीं किये हों उनसे बँध नहीं जाती तो भी उसी व्यवहार के आधार पर जो बड़े-बड़े राजाओं के साथ होता रहा हो कुदरती तौर पर वैसी ही या उससे मिलती-जुलती दशाओं में दूसरी रियासतों के साथ व्यवहार हुआ करता

है। ये सब बातें पूरी होती रहने के फलस्वरूप, जैसा कि ली वार्नर ने बतलाया है, हिन्दुस्तान के भीतर एक भी ऐसी देशी रियासत नहीं है जिसमें पूर्ण बाह्य और आन्तरिक स्वतन्त्रता की सारी बातें हो।

## शासन-सत्ता का आधार

भारत का शासन १८५७ से सम्राट् के हाथ में आ जाने से भारत में ब्रिटिश सरकार की नीति में परिवर्तन होगया। उसी समय लार्ड कैनिंग ने डलहौजी की हड़प-नीति से भारतीय राजाओं के मन में पैदा हुए डर को कम करने के लिए हिन्दुस्तान के तमाम ख़ास-ख़ास राजा लोगों को गोद लेने की सनद बख्शने का निश्चय किया था। इसके पहले देशी रियासतों में अंग्रेजों की अहस्तक्षेप-नीति की वजह से पैदा होनेवाले भयङ्कर कुशासन का एक ही इलाज था उनको अंग्रेजी राज्य में मिला लेना। यह उसका अनिवार्य फल था। ये सनदें देने का मतलब, ली वार्नर कहता है कि, यह था कि हिन्दुस्तान के राजा लोगों को इस बात पर भरोसा करके कि महारानी को उनके राजघरानों में दिलचस्पी है, भविष्य में इत्मीनान हो जाये कि उनके प्रजाजनों के सुख-सन्तोष के लिए कही गयी प्रत्येक बात उन्हीं के व्यक्तिगत कल्याण की सच्ची कामना से ही प्रेरित होकर कही गयी है और वह उतनी ही स्वयम् सम्राज्ञी की चिन्ता का भी विषय है। गोद रखने के आश्वासन से रियासत का अंग्रेजी राज में मिला लिये जाने का डर दूर हो जाने का मतलब यह नहीं है कि उद्दण्डता या कुशासन के लिए उन्हें बहाना मिल जाये। यह लार्ड कैनिंग ने काफी स्पष्ट कर दिया था। ३० अप्रेल १८६० को उसने लिखा था—जो तजवीज की गयी है वह सरकार को न तो किसी भी रियासत के ऐसे गम्भीर दुर्व्यवहार को ठीक करने के लिए कदम उठाने से रोकेगी, कि जिससे मुल्क के किसी हिस्से में अराजकता और गड़बड़ फैलने का अन्देशा हो और न किसी रियासत को अस्थायी रूप से सँभालने से ही रोकेगी कि जब वैसा करने के लिए प्रयाप्त कारण मौजूद हों।× × ×हमने बार-बार इस अधिकार का उपयोग किया है× × ×और वह ऐसा है कि जिसे कायम रखना बहुत जरूरी है। सच तो यह है कि ऐसा आश्वासन दिये जा चुकने पर ही उसको अमल में लाना अधिक आसान होगा, उस से पहले नहीं।

## बड़ौदा और मैसूर

जिस भावना से इन सनदों की तजवीज की गयी, उसीके आधार पर अंग्रेजों के सम्बन्ध आश्वासन पानेवालियों के अलावा दूसरी रियासतों से रहे हैं। इसलिए इनमें से कुछ अधिक महत्त्वपूर्ण सनदों की जाँच-पड़-

ताल करना दिलचस्प होगा। ५ मई १८६० की पटियाला की सनद को लें। एक ओर ब्रिटिश सरकार ने सनद के शब्दों में कहा था कि महाराजा के राज्य में महाराजा का तथा उनके उत्तराधिकारियों का पूरा-पूरा आधिपत्य रहेगा और वह महाराज के किसी भी प्रजाजन के द्वारा की गयी कोई शिकायत नहीं सुनेगी। दूसरी ओर महाराजा ने अपने राज्य में न्याय से चलने और अपनी प्रजा के सुख और कल्याण की वृद्धि करने की बात कही थी। राजद्रोह के अपराध पर नहीं, कुशासन के फलस्वरूप गायकवाड़ का गद्दी से उतारा जाना एक मार्के की मिसाल है। मल्हारराव गायकवाड़ पर सरकार के प्रतिनिधि को जहर देने की कोशिश में मददगार बनने के अभियोग में खुली अदालत में मुकद्दमा चलाया गया था। सच्ची घटना की खोज करने के लिए एक कमीशन नियुक्त किया गया था। कमीशन के सदस्य अपने-अपने निर्णयों में एकमत नहीं थे और १६ अप्रेल १८७५ की एक घोषणा में सर्वोच्च शासन-सत्ता ने जाब्ते के मुताबिक खुलेआम राजद्रोह का अभियोग छोड़ दिया। लेकिन इसके बाद गायकवाड़ को 'शरारतभरी करतूत, राज्य के अत्यन्त बुरे शासन और आवश्यक सुधारों को अमल में लाने की जाहिरा नाक़ाबलियत' के आधार पर गद्दी से उतार दिया गया।

मैसूर के मामले में राज करते हुए महाराजा को १८३१ में अयोग्यता और कुशासन के आधार पर गद्दी से उतार दिया गया और उनकी मृत्यु के बाद उनके गोद लिये हुए पुत्र को उनका उत्तराधिकारी मान लिया गया। वापस लौटाने के उस हुकुमनामे में जिससे आखिरकार लार्ड रिपन ने देश उसके अपने राजा को लौटा दिया, एक वाक्य बढ़ाया गया, जिसमें महाराजा से दूसरी और बातों के साथ-साथ यह आशा की गयी कि वे 'हमेशा उस आदेश को मानते रहेंगे, जो परिषद् सहित गवर्नर जनरल उन्हें अपनी अर्थ व्यवस्था करने, टैक्स लगाने, न्याय से शासन करने, और दरबार के हितों की बढ़ती से सम्बन्ध रखनेवाले दूसरे उद्देश्यों, अपनी प्रजा के सुख और ब्रिटिश सरकार से उनके सम्बन्ध की दृष्टि से उन्हें दें।'

ली वार्नर ने देशी रियासतों के प्रति अंग्रेज सरकार की नीति के इस पहलू पर आलोचना करते हुए लिखा है – 'जिस तेजी के साथ राज्य मिलाये जा रहे थे, उससे अंग्रेज लोग आगाह होगये कि नीति में हेरफेर करने की जरूरत है। रियासतों को मिला लेने के दण्ड से बचाया जाकर उनकी हिफ़ाज़त करनी चाहिए और रक्षा करनेवाली शक्ति को समय पर हस्तक्षेप करके दमन का समर्थन करने की बदनामी से बचना चाहिए। पहले काल में खतरा था अराजकता का, लेकिन इसके बाद जब कि यह संरक्षण व्यापक किया गया, तो निष्फलता

## विद्रोह और भयंकर कुशासन

बलवे को दबाने के लिए हस्तक्षेप करने की जिम्मेदारी के बारे में जो शर्त रखी गयी है वह यह है कि ब्रिटिश सरकार तभी हस्तक्षेप करेगी, जबकि स्थानीय सत्ता व्यवस्था लाने में असमर्थ हो और उसका हस्तक्षेप होना ही एक मात्र इलाज रह गया है; ऐसा मान लिया गया हो। अगर विद्रोह अच्छे उद्देश्य होने के कारण न्यायोचित पाया जावे, तो जो कार्रवाई की जायगी वह इतनी नरम होगी कि जो व्यवस्था पुनः कायम करने के लिए ठीक हो, 'और जरूरी सुधार चालू किये जायेंगे भले ही उसमें राजा को गद्दी से हटना पड़े।' इस तरह १८७५ में 'सिद्ध' कहलानेवाले हिन्दू-भक्तों के एक समूह ने बीकानेर राज्याधिकारियों के विरुद्ध नाराजगी जाहिर करते हुए अपने आपको दफ़न करके आत्म हत्या करने का निश्चय किया था। बीकानेर दरबार ने मदद के लिए अंग्रेज अधिकारियों से आग्रह किया। इसपर पॉलिटिकल एजेंट को आदेश मिला कि वह सिद्धों के आपत्तियों की जाँच करे और अगर उनमें कुछ सार मालूम हो तो व्यवस्था क़ायम करने के लिए जो इमदाद की मंजूरी दी गयी है, उसमें यह शर्त भी जोड़ दी जाये 'कि अगर आपत्तियाँ न्यायोचित होंगी तो उन्हें दूर करने के लिए दरबार से कहा जायगा।' १८३५ में हरिराव होल्कर ने अपनी प्रजा की धमकी पाकर कम्पनी की मदद माँगी, लेकिन उससे कह दिया गया कि चूंकि उनकी खुद की हुकूमत ने अव्यवस्था पैदा की है, इसलिए ब्रिटिश सरकार दखल नहीं दे सकती।

परन्तु देशी रियासतों की प्रजायें करीब-करीब हमेशा भयंकर दमन को बर्दाश्त करती रहेंगी, लेकिन खुले आम बलवा करने जैसी कड़ी कार्रवाई करके वस्तुस्थिति की ओर ध्यान नहीं खीचेंगी। ली वार्नर कहता है - 'जहाँ कुशासन है, वहाँ हस्तक्षेप का अधिकार या धर्म पैदा हो जाता है, भले ही सन्धि-पत्रों में कोई वास्ता न रखने या 'स्वच्छंद शासन' की प्रतिज्ञा की गयी हो' और फिर 'इन रक्षित राजाओं के जैसा चाहें वैसा शासन करने के एकान्त अधिकार के पक्ष में चाहे जो बातें या वाक्य निकाल लिये जायें तो भी खुद सन्धियों और उनपर दस्तखत करनेवाले या उन्हें मंजूर करनेवाले दलों ने आग्रहपूर्वक यह मत स्थिर किया है कि खास-खास भली भाँति समझी हुई लेकिन अनिश्चित सूरतों में ब्रिटिश सरकार को अधिकार है कि वह हस्तक्षेप करे। यदि दूसरे शब्दों में कहें, तो उन राजाओं का कि जो सम्राज्ञी के साथ सम्बन्धित हो चुके हैं सर्वोच्च-सत्ता के प्रति यह उत्तरदायित्व है कि वे अपने अन्दरूनी मामलों में व्यवस्था और प्रबंध रखें ताकि ऐसे हस्तक्षेप की जरूरत ही न पड़े।'

एक मिसाल लें। जब कश्मीर की रियासत बनी तब १८४६ की अमृतसर की सन्धि के द्वारा महाराजा को सूचित किया गया कि उसपर उनका 'एकान्त अधिकार' रहेगा। फिर भी दो साल बाद गवर्नर जनरल ने सूचित किया कि किसी भी हालत में यह नहीं हो सकता कि ब्रिटिश सरकार राजा के अपनी प्रजा के साथ किये जानेवाले अन्याय का महज औज़ार बनी रहे, और अगर दोस्ताना तरीके पर चेतावनी दिये जाने पर भी वह ग़लती दुरुस्त नहीं की जायगी, जिसके बारे में शिकायत करने के लिए ब्रिटिश सरकार के पास उचित कारण मौजूद हों, तो एक प्रकार का सीधा हस्तक्षेप करना ही पड़ेगा।' ७ जनवरी १८४८ को लार्ड हार्डिञ्ज ने महाराजा कश्मीर को लिखा 'सरकार पर कोई जिम्मेदारी नहीं है कि वह लोगों पर इस बात का दबाव डालें कि वे ऐसे शासन के आगे झुक जायें जिसने अपनी बुरी करतूतों से उनकी राजभक्ति की भावना खो दी है।' २५ जुलाई १८७५ को बड़ौदा के गायकवाड़ को लिखते हुए लार्ड नार्थब्रुक ने यह मत प्रकट किया कि ऐसी सरकार का कुशासन जो ब्रिटिश ताकत के संरक्षण में हो, ऐसा कुशासन है जिससे एक हद तक ब्रिटिश सरकार भी जिम्मेदारी में पड़ जाती है।' इसके पहले अवध का अंग्रेजो राज्य में मिलाया जाना न्यायोचित समझा गया था; क्योंकि ब्रिटिश सरकार को उस बदनामी में पड़ने से बचाने का वही एक जरिया था, क्योंकि वह अपने हथियारों और संरक्षण के द्वारा एक अत्याचारी शासन का समर्थन कर रही थी।'

## उपसंहार

तो सारा हिसाब लगाने पर उन सम्बन्धों को जिनसे ब्रिटिश सरकार और देशी रियासतें बँधी हुई हैं 'उन अधिकारों और कर्त्तव्यों का बंधन कहा जा सकता है कि जो फैल गये हैं और ज्यों-ज्यों कालान्तर में परिस्थितियाँ बदलती जायँगी, त्यों-त्यों फैलते ही रहेंगे।' १८५८ में साम्राज्य का पद धारण कर लेने से ब्रिटिश इण्डिया और देशी रियासतों के हितों में साम्य स्थापित होगया है। दोनों का एक उद्देश्य जिसकी ओर लार्ड लिटन ने १ जनवरी १८७७ को दी हुई वक्तृता में ध्यान दिलाया था, था—'हिन्दुस्तान की जनता की उन्नति और कल्याण के प्रयत्न के लिए उन्हें सम्बद्ध करना।' चूँकि ब्रिटिश सरकार ने स्वराज्य की स्थापना को अपनी हिन्दुस्तानी नीति का लक्ष्य मान लिया है, इससे यह नतीजा निकलता है कि वह अपनी रियासतों में उत्तरदायी शासन प्राप्त करने के लिए किये गये अहिंसात्मक आन्दोलनों को दबाने में राजाओं की न तो मदद कर सकती है और न इजाजत दे सकती है।

सेगाँव, १० : २ : ३९

: २ :

# खरी कसौटी

कुछ समय पहले मैंने 'हरिजन' में एक लेख लिखा था, जिसमें इस सवाल पर चर्चा की थी कि सार्वभौम सत्ता को देशी राज्यों के भीतरी राज-काज में दखल देने का हक़ है या नहीं और जिस तरह सार्वभौम सत्ता का फ़र्ज़ है कि वह इन रियासतों के राजाओं के गौरव और विशेष अधिकारों की रक्षा करे उसी तरह उसका रियासती प्रजा के प्रति भी कोई कर्तव्य है या नहीं। ली वार्नर की प्रसिद्ध पुस्तक 'दि प्रोटेक्टेड प्रिंसेज़ आफ़ इण्डिया' ( भारत के संरक्षित नरेश ) के आधार पर मैंने उस लेख में बताया था कि इन दोनों प्रश्नों का उत्तर 'हाँ' है। इतना ही नहीं कि भारतीय रियासतों में अत्याचार और घोर कुशासन को रोकने का पूरा अधिकार ही सार्वभौम सत्ता ने अपने हाथ में रखा है, बल्कि राजाओं के पास राज करने की जो थोड़ी-सी सत्ता छोड़ी गयी है उसमें भी यह शर्त है कि वे अपने इलाकों में एक खास दर्जे का प्रगतिशील शासन क़ायम रखें और वह शासन खुद सार्वभौम सत्ता के ज़ाहिर किये हुए उद्देश्यों के मुताबिक़ होना चाहिए।

मैंने वह लेख लिखा उसके बाद ज़माने की कायापलट करनेवाली घटनायें घट चुकी हैं। दुनिया में ऐसी उथल-पुथल मची हुई है कि पश्चिमी सभ्यता का सफ़ाया हो जाने का डर है। ठीक इसी मौके पर ब्रिटिश सरकार को चुनौती दी गयी है कि वह युद्ध और शान्ति के बारे में अपने उद्देश्य फिर से ज़ाहिर करे और हिन्दुस्तान की आज़ादी की माँग के बाबत उसका क्या रवैया है यह साफ़-साफ़ घोषित करके अपने दावों को सच्चा साबित करे। कुछ प्रतिगामी महारथियों ने इस चुनौती का सीधा जवाब देने में टालमटोल करने की कोशिश की है। एक बहाना तो उन्होंने यह निकाला है कि देशी राज्यों की समस्या बड़ी 'विकट' है। ये लोग उल्टे कांग्रेस को ही दोष देते हैं कि वह राजाओं के साथ 'समझौता नहीं कर सकी।' दूसरी तरफ़ ये लोग सार्वभौम सत्ता का एक ऐसा चित्र खींचकर बता रहे हैं मानों वह बेचारी हिन्दुस्तान में लोकतन्त्र कायम करने का अपना उद्देश्य पूरा करने के लिए जी-तोड़ प्रयत्न कर रही है। पर 'राजाओं के साथ हुई सन्धियों के कारण उसके जो कर्तव्य हैं' उनका पालन करने की जबर्दस्त रुकावट के मारे वह लाचार है।

लेकिन भारतीय रजवाड़ों के सवाल को ज़रा इतिहास की दृष्टि से देखें तो मालूम होगा कि जो 'कठिनाइयाँ' कही जाती हैं उनमें कुछ भी तथ्य नहीं है।

हिन्दुस्तानी रियासतों के बारे में ब्रिटिश सरकार की नीति तीन अलग-अलग सूरतों में रही है। पहली मंजिल तो यह थी कि उसने अपने

चारों तरफ़ एक बाड़-सी बना ली थी और उसके बाहर किसी भी मामले में हस्तक्षेप न करने की उसकी योजना थी। इससे बढ़कर लार्ड हेस्टिंग्स के ज़माने में उसने राजाओं को अपने अधीन किन्तु एक दूसरे से अलग रखने की नीति स्वीकार की। जब सन् १८५८ के क़ानून के अनुसार हिन्दुस्तान की हुकूमत ईस्ट इण्डिया कम्पनी के हाथ से निकलकर ब्रिटिश सम्राट् ने अपने हाथ में ले ली तब इस नीति का एक कदम और आगे बढ़ा। १८५७ के विद्रोह के बाद ब्रिटिश सत्ता ही देश की एकमात्र सार्वभौम शक्ति रह गयी थी। उधर इंग्लैण्ड के शासन में 'तीव्र चंचलता' थी। इससे शुरू-शुरू में इस तरह की शंकायें पैदा होना स्वाभाविक था कि सम्राट् की सरकार अपने हिन्दुस्तानी मातहत मित्र-राज्यों का न जाने क्या करेगी? अवध के नवाब को अपने राज्य से इसी बिना पर हाथ धोना पड़ा था कि प्रजा के प्रति राजा के जो कर्तव्य हैं, उनका वह ब्रिटिश कल्पना के अनुसार पालन न कर सका था। यह अच्छी तरह समझा जा रहा था कि शायद भारतीय राजाओं को सम्राट् के साथ ज्यादा नज़दीकी सम्बन्ध होने का अर्थ ऐसा ही लगे कि उनके शासन का अब अन्त होना शुरू हो गया है। इन शंकाओं का समाधान करने के लिए लार्ड केनिंग ने एक महत्त्वपूर्ण फैसला किया। उन्होंने हिन्दुस्तान के सभी ख़ास-ख़ास राजाओं को गोद लेने के पट्टे देकर सम्राट् की यह इच्छा बता दी थी कि वे उनके शासन को स्थायी बनाना चाहते हैं। जैसा ली वार्नर ने बताया है, इस कार्रवाई का मकसद यह था कि भारतीय राजाओं को जब यह भरोसा हो जायगा कि सम्राट् को उनके वंशों की भलाई का ध्यान है तो 'आगे चलकर जब-जब उन्हें अपनी प्रजा को सन्तुष्ट रखने के लिए कहा जायगा तो वे यह समझ सकेंगे कि इसमें उनकी खुद की भलाई की भी सच्ची भावना है और इसकी महारानी को भी उतनी ही चिन्ता है।' मगर लार्ड केनिंग ने यह भी बिल्कुल स्पष्ट कह दिया था कि गोद लेने का अधिकार देकर रियासतों के ज़ब्त होने का अन्देशा मिटाने का यह मतलब नहीं है कि राजाओं को उद्दण्डता या कुशासन का बहाना मिल जाये। अपने ३० एप्रिल १८६० के सरकारी ख़रीते में लार्ड केनिंग कहते हैं, 'यह कार्रवाई सार्वभौम सत्ता को जब कभी काफी कारण होगा उस वक्त किसी रियासत की गहरी खराबियाँ ठीक करने या उसका कारोबार तक थोड़े समय के लिए सँभाल लेने का अपना अधिकार काम में लाने से नहीं रोक सकेगी। इतना ही नहीं, 'इस तरह का आश्वासन किसी राज्य को एक बार दे देने के बाद तो सार्वभौम सत्ता के लिए उस रियासत में दख़ल दे सकना पहले से भी आसान हो जायगा।'

लार्ड केनिंग ने इस ख़रीते में जिस सिद्धान्त को जारी किया था वह सार्वभौम सत्ता और देशी राज्यों के आपस के सम्बन्धों पर आज भी लागू

है। बटलर कमेटी की १६२६ वाली रिपोर्ट प्रजा की दृष्टि से कई बातों में बहुत असन्तोषजनक है। रियासती प्रजा के प्रति सार्वभौम सत्ता के क्या फर्ज और जिम्मेदारियाँ हैं इसकी जाँच करना कमेटी के कार्यक्षेत्र से बाहर रखा गया था और प्रजा के प्रतिनिधियों की बात भी कमेटी ने नहीं सुनी थी। इस कमेटी ने जो यह निर्णय दिया था कि राजाओं का भारत-सरकार से सम्बन्ध नहीं है, सीधा ब्रिटिश सम्राट् के साथ है उसके सही होने में बड़े-बड़े भारतीय न्याय-शास्त्रियों ने शंका की है। इन लोगों ने बताया है कि कमेटी की रिपोर्ट के आरम्भ में इस सम्बन्ध का जो ऐतिहासिक वर्णन दिया गया है उससे कमेटी की दी हुई राय बिल्कुल उचित नहीं ठहरती। इतना ही नहीं, अगर उस राय के सारे फलितार्थों पर कड़ाई से अमल किया जाये तो ब्रिटिश सरकार ने हिन्दुस्तान को स्वराज्य-भोगी उपनिवेशों का-सा दर्जा देने की अपनी जो नीति घोषित की है वह सारी-की-सारी धूल में मिल जायेगी। बटलर कमेटी की यह सब प्रजा-विरोधी भावनायें साफ़ हैं। फिर भी सार्वभौम सत्ता के अधिकार और कर्तव्य कैसे और कहाँतक हैं इस बारे में कमेटी के निर्णय इतने स्पष्ट और निर्णयात्मक हैं कि उन्हें यहाँ दोहरा देना ठीक होगा। कमेटी ने राजाओं का यह दावा फ़ौरन ख़ारिज कर दिया कि 'वे स्वतन्त्र और सम्पूर्ण सत्ताधारी शासक हैं' और उनका अन्तर्राष्ट्रीय या 'उससे मिलता-जुलता-सा' दर्जा है। इसके विपरीत, कमेटी ने उस उसूल का समर्थन किया जो लार्ड रीडिंग ने निज़ाम के नाम भेजे हुए अपने प्रसिद्ध पत्र में स्पष्ट किया था, यानी यह कि 'भारत में ब्रिटिश सम्राट् की सत्ता ही सर्वोपरि है और इस कारण किसी देशी राजा को ब्रिटिश सरकार से बराबरी के नाते सन्धि-चर्चा करने का कोई हक नहीं है।' बटलर कमेटी ने यह फैसला दिया कि सार्वभौम सत्ता ही अन्तिम है। इतिहास के अनुसार यह बात सच नहीं है कि जब भारतीय रजवाड़ों का ब्रिटिश सत्ता से सम्पर्क हुआ उस वक्त वे स्वतन्त्र थे, या सभी को पूरी शासन-सत्ता प्राप्त थी, या ऐसा दर्जा हासिल था जिसे कोई आजकल का अन्तर्राष्ट्रीय कानूनदाँ अन्तर्राष्ट्रीय दर्जा कह सके। असल में तो इनमें से किसी भी रियासत का कभी कोई अन्तर्राष्ट्रीय दर्जा रहा ही नहीं। ये लगभग सभी मुग़ल साम्राज्य, मराठा हुकूमत या सिख राज्य के मातहत थीं या उन्हें कर देनेवाली थीं और उनपर निर्भर थीं। इनमें से कुछ को अंग्रेजों ने लोप होने से बचाया और कुछ को नये सिरे से खड़ा किया।' इसी तरह 'सत्ता तो बाँटी जा सकती है, मगर आज़ादी के हिस्से नहीं हो सकते।.........इसीलिए सत्ता तो हिन्दुस्तान में हर तरह की मिल सकती है, पर स्वतन्त्र सत्ता तो एक ही है और वह ब्रिटिश सरकार है।'

इसी तरह कमेटी ने यह दलील भी रद्द कर दी कि, 'सम्राट् को सार्वभौम सत्ता सिर्फ उतनी ही है जितनी कि सन्धियों की शर्तों में लिखी हुई है और इसलिए सन्धियों के अलावा सम्राट् को 'रिवाज,' 'प्रबलता' या 'और कारणों' के आधार पर रियासतों के बारे में और कोई अधिकार या सत्ता नहीं है।' इसके बजाय, कमेटी ने प्रो० वेस्ट लेक की निश्चित की हुई स्थिति को स्वीकार किया। लेक साहब की यह राय थी कि 'ब्रिटिश सम्राट् के पास कितनी सार्वभौम सत्ता है इसकी व्याख्या नहीं की गयी है और यह अक्लमन्दी ही है। इसी तरह देशी रियासतों की मातहती भी ऐसी है जो समझ ली जाती है, मगर उसका स्पष्टीकरण नहीं किया गया है।' कमेटी आगे चलकर कहती है कि, 'सार्वभौम सत्ता और रियासतों का आपसी सम्बन्ध ऐसा नहीं है कि दोनों ने कोई शर्तें कर ली हों और उसका एकमात्र आधार सौ साल पहले की सन्धियों पर ही हो। यह सम्बन्ध रोज बढ़नेवाला और सजीव सम्बन्ध है। परिस्थिति और नीति के अनुसार इसमें तब्दीलियाँ होती हैं और प्रो० वेस्ट लेक के कथनानुसार इसका आधार इतिहास, सिद्धान्त और आज की वस्तुस्थिति पर है।

हम इस बात से सहमत नहीं हैं कि मात्र रिवाज में से कोई नया अधिकार पैदा नहीं हो सकता। शुरू से ही कुछ मामलों में, जैसा कि पहले कहा जा चुका है, संधियों की तारीख से ही रिवाज के आधार पर सार्वभौम सत्ता और रियासतों के आपसी सम्बन्ध बनते और बढ़ते रहे हैं। रिवाज और बरदाश्त दो मुख्य दिशाओं में काम करते रहे हैं। कुछ मामलों में जहाँ कोई संधि, शर्तनामा या सनद नहीं थी, रिवाज और बरदाश्त ने उसके स्थान पर रियासतों को सहारा दिया है। सभी मामलों में जहाँ-जहाँ संधियों, शर्तनामों और सनदों में कुछ प्रश्नों पर कुछ भी नहीं कहा गया था वहाँ रिवाज और बरदाश्त के आधार पर ही फैसला हुआ है। इन संधियों, शर्तनामों और सनदों का अर्थ लगाने में रिवाज और बरदाश्त को हमेशा शुमार में लिया गया है।...

इतिहास के अनुसार यह सही नहीं है कि सार्वभौम सत्ता के कारण सम्राट् को कुछ खास मामलों में ही निश्चित अधिकार और निश्चित कर्तव्य मिले हैं। वे खास मामले विदेशी मामलों और भीतरी रक्षा से ताल्लुक रखते हैं। इसके विपरीत, सम्राट् ने अपने प्रतिनिधियों के मारफ़त साम्राज्य की खातिर, सारे हिन्दुस्तान के सुशासन की खातिर, अलग-अलग रियासतों के सुशासन की खातिर, पाशविक कुरीतियों को मिटाने की खातिर, मनुष्यों के प्राण बचाने की खातिर और जहाँ राजा अपने पद के अयोग्य साबित हो गया है उन मामलों को निबटाने की खातिर जिन कार्रवाइयों का करना जरूरी

मम० है; वे सब कार्रवाइयाँ इन अधिकारों और कर्त्तव्यों में शामिल हैं।

यह कहना भी सही नहीं है कि अधीन रहकर सहयोग करने जैसे शब्दों का बहुत-सी संधियों में जो जिक्र आया है उसका सम्बन्ध सिर्फ फौजी मामलों से ही है। ये शब्द एक सदी से भी ज्यादा से लगातार राजनीतिक सम्बन्धों के बारे में इस्तेमाल किये जा रहे हैं।

इन निर्णयों के अनुसार बटलर कमेटी ने उन अधिकारों की लम्बी सूची दी है जो रिवाज और बरदाश्त से और सार्वभौमिकता के कारण सरकार को मिले हैं, हालाँकि संधियों, शर्तनामों और सनदों की भाषा और शर्तों पर कड़ाई से विचार किया जाये तो ये अधिकार मिल नहीं सकते। सच तो यह है कि कमेटी की रिपोर्ट के कुछ बढ़िया-से-बढ़िया हिस्से वे हैं जिनमें यह दिखाया गया है कि रियासतों के कुशासन की हालत में दखल देने या जनता की माँगों पर अमल कराने के लिए सार्वभौम सत्ता के क्या फ़र्ज़ हैं। उसने राजाओं को याद दिलाया कि आनेवाली पीढ़ियों पर पीढ़ियों तक रियासतों का क़ायम रहना सार्वभौमिकता पर ही निर्भर है। सिर्फ सार्वभौमिकता ने ही उनके नष्ट होने या जब्त किये जाने का डर दूर किया है। लेकिन राजाओं का अस्तित्व निश्चित रूप से स्थायी बना देने की इस कार्रवाई से उसकी जोड़ के प्रजा के प्रति कुछ कर्त्तव्य भी पैदा हो गये। "किसी राजा को बग़ावत से बचाने का आश्वासन देने के साथ-साथ यह भी फ़र्ज़ हो जाता है कि उस बग़ावत के कारणों की जाँच की जाये और राजा से प्रजा की सच्ची शिकायतों को दूर करने की माँग की जाये और उसे यह भी बता दिया जाये कि अमुक परिणाम लाने के लिए क्या-क्या करना जरूरी है। कमेटी की रिपोर्ट में किसी पिछले वायसराय के (१८७३-७५) एक प्रसिद्ध वाक्य का हवाला दिया गया है जो उन्होंने गायकवाड़ को लिखा था। वाक्य यह था कि, "अगर किसी ऐसी सरकार की तरफ़ से कुशासन हो जिसकी रक्षा ब्रिटिश सत्ता करती है तो उस कुशासन की जिम्मेदारी एक हदतक ब्रिटिश सरकार पर भी आ जाती है।" कमेटी ने लार्ड मिन्टो के उस सिद्धान्त को भी दोहराया, जिसका कि उन्होंने ३ नवम्बर सन् १९०९ को अपने उदयपुर के भाषण में प्रतिपादन किया था। सिद्धान्त यह था कि "साम्राज्य-सरकार रियासतों में कुशासन का अप्रत्यक्ष साधन बनने की बदनामी सहन करना मंजूर नहीं करेगी। इस बदनामी का टीका सरकार पर लगे बिना न रहेगा, अगर वह राजाओं को उनकी भीतरी आजादी का यकीन तो दिलादे और उन्हें बाहरी हमले से बचाने की जिम्मेदारी तो लेले, पर साथ-ही-साथ इस बात का आग्रह न करे कि रियासतों की हुकूमत आमतौर पर अच्छी होगी।"

ऐसे हस्तक्षेप से खुद राजाओं का उतना ही भला था जितना कि प्रजा का। इसका प्रमाण इसी बात से मिलता है कि कमेटी ने कुछ राजाओं से ही

यह टीका सुनी कि "कुछ मामलों में तो हस्तक्षेप जब हुआ उससे बहुत पहले हो जाना चाहिए था।"

इतनी बात तो हुई जुल्म या घोर कुशासन की हालत में हस्तक्षेप करके सार्वभौमिकता के अधिकार को इस्तमाल करने की। पर जब रियासतों की जनता की तरफ़ से राजनीतिक सुधारों के लिए व्यापक माँग हो, तो उस हालत में सार्वभौम सत्ता का क्या कर्त्तव्य होगा ? वह इस बात के लिए कहाँ तक बँधी हुई है कि राजाओं के अधिकार और गौरव को आँच न आने देने के लिए रियासती प्रजा की उचित राजनीतिक आकांक्षाओं को कुचलती रहे ? इस मुद्दे पर कमेटी ने जो निर्णय दिया है वह भी इतना ही ज़ोरदार और साफ़ है:—

"सम्राट् ने राजाओं के सामान्य और विशेष अधिकारों और मर्तबे में आँच न आने देने का जो वचन दिया है उसके साथ यह कर्त्तव्य भी लगा हुआ है कि वह राजाओं को मिटाकर उनकी जगह दूसरी तरह की हुकूमत क़ायम करने की कोशिशों से भी बचाये। अगर ये प्रयत्न राजा के हाथों कुशासन के कारण होंगे तो उसकी रक्षा पिछले पैरे में बतायी शर्त के अनुसार ही की जायगी। अगर इन प्रयत्नों का कारण कुशासन न हो और शासन में फेर-बदल करने की व्यापक माँग हो तो सार्वभौम सत्ता जहाँ राजाओं के सामान्य और विशेष अधिकार और मर्तबा बनाये रखने को बँधी है वहाँ वह ऐसे उपाय सुझाने के लिए भी बँधी हुई है जिससे कि राजाओं को मिटाये बिना प्रजा की माँग पूरी हो सके।"

कोई सार्वभौम सत्ता से पूछे तो कि उसकी तरफ़ से राजाओं को ऐसी 'सलाह दी जाने' में क्या बाधा है जिससे राजा क़ायम तो रहें, पर इस तरह से कि उनका शासन सुधरकर ब्रिटिश भारत के खुदमुख्तार प्रान्तों के शासन के बराबर हो जाये और उनका समूचे राष्ट्र में एकरस होकर समा जाना मुमकिन हो जाये। जब सार्वभौम सत्ता के पास राजाओं पर 'दबाव डालने' कि शक्ति बेशक है और जैसा कि बटलर कमेटी ने गर्व के साथ बताया है वह शक्ति भूतकाल में सुशासन और तरक़्क़ी की खातिर इस्तेमाल की जाती रही है, तो इस वक्त उस शक्ति को काम में न लाने से सार्वभौम सत्ता पर यह दोष आये बिना नहीं रह सकता कि वह एक तरफ़ तो दुनिया में लोकतंत्रवाद की रक्षा के लिए लड़ने का दावा कर रही है और दूसरी तरफ़ देशी भारत में निरंकुश और स्वेच्छाचारी शासन-प्रणाली क़ायम रखना चाहती है। उसके सामने एक ही ईमानदारी का और माकूल रास्ता है, जो 'मैंचेस्टर गार्डियन' नामक विलायती अखबार ने १६२८ में ही सुझा दिया था—"सरकार

राजाओं से कह दे कि हमने ब्रिटिश भारत के शासक होने की हैसियत से आपके साथ कुछ संधियाँ की थीं। अब समय आ रहा है कि हमें ब्रिटिश भारत की हुकूमत वहाँकी प्रजा को सौंप देनी होगी। हम आपको अभी से सूचना दिये देते हैं ताकि आप हमारे वारिसों के साथ नया प्रबन्ध कर लें। आपको उनके हाथों इन्साफ़ मिले, इसमें हम भरसक मदद देंगे, मगर आपका भविष्य ज्यादातर इसीपर निर्भर रहेगा कि आपको अपनी प्रजा का सद्भाव हासिल करने में कितनी सफलता मिलती है?

सेगाँव, ३: १२:३६

:३:

# हम भी यही चाहते हैं

बीकानेर के महाराजा साहब को इस बात का शौक़ है कि उनकी प्रजा और संसार उन्हें योद्धा के रूप में जानें। अपनी राजधानी में नये साल के दिन दी गयी दावत में 'साम्राज्य की विजय-कामना' करते हुए उन्होंने जो भाषण दिया उसे एक पत्रकार ने "युद्ध की ललकार" बतलाया है और कम-से-कम एक कार्टूनिस्ट को तो व्यंगचित्र बनाने का भी मसाला मिल गया है। मगर उसमें कुछ ख़ासी अच्छी बातें भी हैं, जो हाल के उनके कुछ उद्गारों के बाद जिन्हें कम-से-कम अवांछनीय कह सकते हैं, ये भाव और भी अच्छे खासे हैं। आपसी मेल-जोल और अविश्वास-निवारण पर ज़ोर तथा 'एक और अखण्ड भारत' में और स्वराज के ध्येय के प्रति अपने विश्वास के उनके उद्गार ऐसे हैं जिनकी हरेक देशभक्त भारतीय दाद देगा। लेकिन वह यहीं नहीं रुके। बल्कि अपने तरीक़े पर उन्होंने "भारत के सब दलों और हितों में सहयोग के लिए किये जानेवाले सम्राट की सरकार और वाइसराय साहब के सब प्रयत्नों के बावजूद अपना बेसुरा राग अलापने" का कांग्रेस पर दोषारोपण किया है। उनके भाषण का सार उनके नीचे के वाक्य में आ जाता है—

"यह भी आशा की जाती है कि भारत के राजनीतिक वातावरण को अविश्वास और विरोध की जो भावना दुर्भाग्यवश बिगाड़ रही है उसका अन्त हो जायेगा, जिससे जो औपनिवेशिक स्वराज्य हमारा ध्येय है और जिसका निश्चित रूप से हमें आश्वासन दिया जा चुका है उसका प्राप्त करना सुदूर भविष्य की बात नहीं रहेगी। लेकिन मैं यह कहने के लिए मजबूर हूँ कि ऐसी प्रगति के लाभ सभी के लिए एक समान होने चाहिएँ, किसी एक राजनीतिक दल या जाति का ही उनपर एकमात्र अधिकार न हो, और सभी वर्गों व जातियों के लोग, अपने सभी स्वत्वों तथा हितों के पर्याप्त और निश्चित संरक्षण के साथ और इस तरह कि जिसमें किसी एक दल का दूसरे पर प्रभुत्व न हो, उनमें भागीदार होकर उनका पूर्णतः और जहाँतक हो सके समुचित रूप से उपयोग करें। यह आवश्यक है, और इसमें भारतीय राज्यों को भी शामिल करना ही चाहिए, जो शेष भारत के साथ असंदिग्ध समानता की स्थिति का उपभोग करते हैं और उसका एक बहुत महत्त्वपूर्ण भाग है।"

क्या ही अच्छा होता कि जिन लोगों ने सब मामलों को नीतिधर्म की तराजू में तौलकर देखना सीखा है उनकी कठिनाइयों को वे ज़रा अच्छी तरह समझने की कोशिश करते। अपने भाषण में उन्होंने उस नरेशवर्ग का,

जिसमें कि वह हैं, "हम साम्राज्यवाले" इस तरह अभिमान के साथ उल्लेख किया है। आश्चर्य की बात है कि आपको यह पता है या नहीं कि ब्रिटेन खुले आम साम्राज्यवाद से इन्कार कर चुका है और यह दावा करता है कि आज वह संसार में लोकतंत्रवाद के लिए ही लड़ रहा है। नरेशवर्ग ब्रिटेन के प्रति अपनी वफ़ादारी की घोषणा करने में कभी नहीं थकता। लेकिन अगर वह वफ़ादारी राज के खजाने से ब्रिटेन के युद्ध-कोष में मदद देने और अपने ग़ुलाम प्रजाजनों को लास पर भेजने तक ही सीमिति रहे तो उसका कोई बहुत मूल्य न होगा। जो लोग अभी भी दासता में हैं वे लोकतंत्रवाद के लिए लड़ने में बहुत कारगर नहीं हो सकते। नैतिकता के युग में हम रह रहे हैं। वर्तमान युद्ध में संसार की सद्भावना प्राप्त करके अपनी ओर बनाये रखने के दोनों पक्ष जो सरतोड़ कोशिश कर रहे हैं वह इस बात का प्रमाण है। इसलिए ब्रिटेन के प्रति वफ़ादारी का मतलब उसके द्वारा घोषित उद्देश्य व आदर्शों के प्रति वफ़ादारी भी जरूर होना चाहिए। इस दृष्टि से देखें तो हमारा राजन्य वर्ग आज कहाँ है? सार्वभौम सत्ता द्वारा उनके सामने रखे गये आदर्शों और नीतियों को उन्होंने वफ़ादारी और विश्वास के साथ कहाँतक निभाया है?

चालीस साल से ऊपर हो गये, जब ग्वालियर के अपने याद रखने लायक़ भाषण में लॉर्ड कर्ज़न ने घोषित किया था :—

"देशी नरेश साम्राज्य में सम्राट के प्रति वफ़ादार रहते हुए ख़ुद अपनी प्रजा के प्रति मौज-शौक में फँसे रहकर ग़ैरजिम्मेदार और निरंकुश शासन नहीं कर सकते। उन्हें जो सत्ता प्राप्त है उसका दुरुपयोग नहीं, सदुपयोग करना चाहिए। अपनी प्रजा का उन्हें स्वामी ही नहीं, सेवक भी होना चाहिए। उनके लिए यह जान लेना आवश्यक है कि राज की आदनी उनके स्वार्थपूर्ण उपभोग के लिए नहीं बल्कि प्रजा की भलाई के लिए है; उनके अन्दरूनी शासन में उसी हद तक दख़लदराज़ी नही की जायेगी जिस हदतक कि वह ईमानदार रहेंगे। और उनकी गद्दी स्वच्छन्द भोग-विलास की चीज नहीं बल्कि कर्तव्यपालन का भार है। पोलो के मैदान या घुड़दौड़ अथवा यूरोपियन होटल में ही उनका काम नहीं है। उनका असली काम, राजा की हैसियत से उनका कर्त्तव्य तो, उनके अपने प्रजाजनों के बीच ही है। मैं तो हर हालत में उन्हें इसी कसौटी पर कसूँगा। अन्त में इसी कसौटी पर या तो राजा की राजनीतिक संस्था मिटेगी या बचेगी।"

लॉर्ड हार्डिञ्ज, नॉर्थब्रुक और हैरिस, क्रैनब्रुक, मेयो, चैम्सफ़र्ड, तथा केनिंग ने भी अपनी घोषणाओं में इसी नीति और सिद्धान्त की ताईद की

है। लॉर्ड क़र्जन के कोई चौथाई सदी से कुछ समय बाद भारतीय राज्यों को लॉर्ड अर्विन को जो गश्ती पत्र (अर्विन मेमोरेण्डम) भेजा गया उसमें कुछ सिफ़ारिशें ऐसी हैं जिन्हें राजाओं को दी जानेवाली गम्भीर और मित्रता-पूर्ण सलाह के नमूने-रूप बतलाया गया है। "वहाँ कानून और व्यवस्था का राज्य होना चाहिए," याददाश्त में सलाह दी गयी है, "जिसका आधार प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप में जाति का व्यापक कल्याण हो। वैयक्तिक स्वतंत्रता और अधिकारों को संरक्षण मिलना चाहिए, तथा कानून के आगे राज के सब लोगों को समान माना जाना चाहिए।" इसके लिए "न्याय-विभाग में ऐसे दृढ़ और योग्य आदमियों को रखना चाहिए जो शासन-विभाग के मनमाने हस्तक्षेप से सुरक्षित रहें और जबतक अपना कर्तव्य-पालन करें तबतक हटाये न जा सकें।" "कर इतने कम होने चाहिएँ जितने परिस्थिति को देखते हुए हो सकें, आसानी से वसूल हो सकें और निश्चित राशि में तथा कर देने-वालों की हैसियत के अनुपात से हों।" "राजा का निजी ख़र्च," बुद्धिमत्ता-पूर्वक कहा गया कि, "इतना कम होना चाहिए जो उसकी हैसियत और प्रतिष्ठा क़ायम रखने के लिए पर्याप्त हो," जिससे "सरकारी आमदनी का यथासम्भव अधिक-से-अधिक भाग लोगों की उन्नति के लिए उपलब्ध हो सके।"......राजाओं को यह भी सलाह दी गयी कि उनके यहाँ "ऐसे कोई प्रभावशाली जरिये होने चाहिएँ जिनके द्वारा वे अपने प्रजाजनों की आवश्यकता और इच्छायें जान सकें और शासन व शासितों के बीच निकट सम्पर्क क़ायम रहे।"

अर्विन-याद्दाश्त के जवाब में, फरवरी १६२८ में नरेन्द्र-मण्डल ने एक प्रस्ताव पास किया, जिसमें राजाओं से प्रार्थना की गयी कि—

"(अ) वे अपने यहाँ कानून का ऐसा निश्चित जाब्ता बनायें, जिनमें व्यक्तियों की स्वतंत्रता और सम्पत्ति के संरक्षण की गारंटी दी जाये और उस क़ानून का पालन ऐसे न्याय-विभाग द्वारा कराया जाये जो प्रबन्ध-विभाग के अंकुश से मुक्त हो।

(ब) राजा के खालिस व्यक्तिगत खर्च को उचित आधार पर बाँध दिया जाये, जो राज्य के सार्वजनिक खर्च से सर्वथा अलग रहे।"

राजन्यवर्ग में जो ५६२ शासक हैं और जिनकी तरफ से बीकानेर के महाराजा साहब बोले हैं, कोई चाहे तो पूछ सकता है, कि अर्विन-याददाश्त में की गयी उन सिफारिशों पर, जिनके बारे में कि यह ठीक ही कहा गया है कि सभी राज्यों में लागू हो सकनेवाले सुशासन के लिए कम-से-कम हैं, या और नहीं तो अपने मंडल से पास हुए उस प्रस्ताव पर ही उनमें से कितनों ने अमल

किया है ? अधिकांश नरेशों ने मंडल के प्रस्ताव को अमली रूप देने में जो 'बिल्कुल उपेक्षा' दिखलायी उसकी खुद उनके ही वर्ग के एक सदस्य ने आलोचना की है और उसे ऐसी 'राजनीतिक भूल' वतलाया है जिससे और नहीं तो 'कम-से-कम नैतिक दृष्टिकोण से तो जरूर उनकी स्थिति कमजोर' होगी ही १। बटलर कमेटी की रिपोर्ट में जो अङ्क दिये गये हैं उनके अनुसार, राजा के निजी खर्च की रक़म निश्चित करने का प्रयत्न भी सिर्फ ५६ राज्यों में ही हुआ है। बटलर कमेटी को पता लगा कि अनेक राज्यों में मुहाफ़िजखाने भी व्यवस्थित रूप में नहीं हैं। विभिन्न राज्यों द्वारा आय-व्यय के जो अनुमान या अन्य आर्थिक वक्तव्य निकाले जाते हैं वे हिसाव छानबीन करनेवाली स्वतंत्र पद्धति की कसौटी पर टिक भी सकेंगे इसमें शक है, फलतः राजघराने की शान-शौकत के लिए राज्यों की प्रजा को जो रकम खर्चनी पड़ती है वह दरअसल उससे कहीं अधिक है जितनी कि राजा के निजी खर्च की मद में दिखलायी जाती है। इतने पर भी विविध राज्यों द्वारा प्रकाशित रिपोर्टों पर ही श्री पोपटलाल चूड़गर ने उनमें राजाओं के व्यक्तिगत और महलात पर होनेवाले ख़र्च के औसत के जो अङ्क संग्रह किये हैं वे रहस्योद्‌घाटक हैं। उनके अनुसार इन राज्यों में यह खर्च इन-इन राज्यों की कुल आमदनी के अनुपात से इस प्रकार है—काश्मीर में २०, वीकानेर में २०, इन्दौर में १७, अलवर में २५, पटियाला में २५, कपूर्थला में २५, कच्छ में २५, नवानगर में ४५ प्रतिशत।

अब नागरिक स्वतंत्रता और प्रीतिनिधिक संस्थाओं को लीजिए। जिन राज्यों ने 'कम-बढ़ ब्रिटिश भारत के ढंग पर' अपने यहाँ हाईकोर्ट क़ायम किये हैं उनकी संख्या बटलर कमेटी की रिपोर्ट में ४० वतलायी गयी है और जिन राज्यों में न्याय-विभाग प्रबन्ध-विभाग के कार्यों से मुक्त किया गया है या जहाँ धारा-सभायें क़ायम की गयी हैं उनकी संख्या क्रमशः ३४ और ३० दी गयी है। लेकिन, जैसा कि प्रो० आर्थर कीथ ने बतलाया है; स्थिति भी ऐसी-की-ऐसी वनी हुई है कि 'राज का विधान किसी भी हालत में ऐसा नहीं है जिससे नरेश वँधे हुए हों।' और अधिकांश राज्यों में 'ब्रिटिश भारत की तरह क़ानून से शासन होने जैसी कोई बात नहीं है', जिससे जब भारतीय शासन-विधान (गवर्मेण्ट आफ इण्डिया एक्ट) का मसविदा वनाया गया तो उसमें 'मौलिक अधिकारों का उल्लेख ही न किया जा सका, क्योंकि वे राज्यों को मंजूर नहीं हो सकते थे।'

---

१ सीतामऊ के महाराजकुमार रघुवीरसिंह कृत 'भारतीय रजवाड़े' पुस्तक का पृष्ठ ८६ देखिए।

खुद बीकानेर की ही बात लीजिए। राष्ट्र-संघ की सिफ़ारिशों के बाद ब्रिटिश सरकार सारे ब्रिटिश साम्राज्य में 'दासता और गुलामी से मिलती-जुलती हालतों व प्रथाओं' का अन्त करने के लिए रजामन्द हो गयी। उसके अनुसार सभी तरह की बेगार की प्रथा को खत्म करना था। लेकिन क्या बीकानेर राज्य में ऐसा किया गया है ? अमली तौर पर राज्य की सभी हरिजन जातियों को क्या अभी भी बेगार के लिए मजबूर नहीं किया जाता ? दासता और गुलामी से मिलती-जुलती हालतें क्या अभी भी वहाँ प्रचलित नहीं है ? वहाँ दारोगा, चेला और रावणा जैसे लोगों की कानूनन् जो स्थिति होनी चाहिए और वस्तुतः जो स्थिति है उसका पता लगाने के लिए अगर कोई जाँच-कमीशन मुकर्रर किया जाये तो, हम यह कहने का साहस करते हैं कि वह बेकार साबित न होगा।

महाराजा साहब ने शेष भारत के साथ राज्यों की असंदिग्ध समानता का दावा किया है और यह माँग की है कि नयी राजनीतिक स्थिति से भारत को जो सुविधायें प्राप्त हों वे किसी राजनीतिक दल या जाति की ही एकमात्र मिल्कियत न हों बल्कि सभी समान रूप से उनमें भागीदार हों। कांग्रेस जो चाहती है वह ठीक यही बात तो है। निश्चय ही राज्यों की बात जब कही जाये तो उसमें राज्यों के प्रजाजन भी तो शामिल हैं। राजाओं को चाहिए कि वे अपनी प्रजाओं के सच्चे ट्रस्टी और सेवक के रूप में, जैसे बनने की लार्ड कर्ज़न ने उनसे आशा की थी और जैसे बनने के लिए आज फिर गांधी जी उनसे कह रहे हैं, सामने आयें, उन्हें चाहिए कि वे ब्रिटिश सम्राट् की तरह विधान से नियंत्रित नरेश बन जायें, और अपने प्रजाजनों को भी वे प्राथमिक अधिकार दे दें जिसका उपभोग ब्रिटिश भारत उनके पड़ौसी कर रहे हैं, और तब वे, अगर कर सकें तो, मतदाताओं की सद्भावना और उनका विश्वास प्राप्त करके न केवल अपने ही प्रजाजनों के बल्कि सारे भारतवासियों के भाग्य-विधाता बन सकते हैं। यही वह सबसे बड़ी सेवा है, जो वे वर्तमान संकट में अपनी, अपने देश की और उस सार्वभौम सत्ता की कर सकते हैं, जिसकी वफ़ादारी की वे हमेशा सौगंध खाया करते हैं।

सेगाँव, ६ः १ः ४०

: ४ :

# प्रजा ही निर्णायक है

त्रावणकोर के दबंग दीवान सर सी. पी रामस्वामी अय्यर ने गांधी जी और वायसराय साहब की बातचीत के परिणाम पर गांधीजी के बयान के जवाब में हाल ही में अखबारों को जो मुलाक़ात दी है उससे उनकी ख्याति और भी बढ़ गयी है। उन्होंने गाँधीजी की इस राय पर ज़ोरदार आपत्ति की है कि राजा लोग ब्रिटिश सम्राट् के सामन्त होने के कारण अपने लिए सम्राट् से ऊँचे दर्जे का दावा नहीं कर सकते और जब सम्राट् सारे भारत पर उन्हें आज जो सत्ता मिली हुई है उसे छोड़ेंगे तब राजाओं को चाहिए कि सम्राट् की उत्तराधिकारी भारत की जनता से यह आशा रखें कि वह उनके दर्जे की रक्षा करेगी। त्रावणकोर के दीवान साहब ने घोषणा की कि, 'यह कहना सही नहीं है कि सम्राट् से अलग रियासतों का कोई दर्जा ही नहीं है। बहुत-से रजवाड़ों ने सैकड़ों बरस तक अपना स्वतन्त्र अस्तित्व क़ायम रखा और कुछ राज्य तो, जिनमें दरबार त्रावणकोर और बहुत-सी राजपूत और दूसरी रियासतें शामिल हैं, कभी फ़तह ही नहीं किये गये।··· ···यह बात ज़ोर देकर नहीं कही जा सकती कि सम्राट् आज अपनी सत्ता छोड़ दें तो राजाओं को भी ऐसा ही करना पड़ेगा। यह भी नहीं हो सकता कि नये समझौते और नयी सन्धियाँ किये बग़ैर ही अपने-आप राजा लोग अपनी वफ़ादारी, कर्तव्य या अधिकार किसी दूसरी राजनीतिक सत्ता के हवाले कर देंगे। इसके विपरीत, सम्राट् हिन्दुस्तान से हट जायें तो सम्भव है भारतीय रियासतें फिर वही दर्जा अख़्तियार करलें जो उन्हें ब्रिटिश सरकार से सन्धियाँ करने के पहले हासिल था।' सर सी. पी. रामस्वामी अय्यर एक गहरे विधान-पण्डित हैं। उनसे तो यह आशा रखी जाती है कि वे जो बात कहेंगे उसके सही होने का निश्चय पहले ही कर लेंगे, इसलिए यही नतीजा निकाला जा सकता है कि गांधीजी का खण्डन करने और एक न निभनेवाली स्थिति को कायम रखने के जोश में उन्होंने ऐसी बात कह दी जिसे वे चाहते ज़रूर हैं, मगर इतिहास की दृष्टि से वह सही नहीं है।

तो हम ज़रा घटनाओं की असलियत को देखें—उस तरह नहीं, जिस तरह कि सर सी. पी. हमसे मनवाना चाहते हैं, बल्कि जिस तरह इतिहास में लिखी हुई हैं। त्रावणकोर की पहली सन्धि १७९५ में हुई। इसमें उसने अपने इलाके में अँगरेज़ों को मदद देने के लिए सेना रखना स्वीकार किया। चूँकि 'मूल सन्धि का उद्देश्य पूरा नहीं हुआ,' इसलिए १७९५ के अहदनामे में १८०५ में कुछ शर्तें और बढ़ायी गयीं। १८०५ की सन्धि की धारा ९ यों है:—

'महाराजा साहब इस धारा के अनुसार वादा करते हैं कि समय-समय पर अंग्रेज सरकार उन्हें जो भी सलाह देगी उसपर वे हर वक़्त और पूरा-पूरा ध्यान देंगे। यह सलाह महाराजा की अर्थव्यवस्था में किफायत करने मालगुजारी ज्यादा अच्छी तरह वसूल करने, व्यापार को बढ़ाने, व्यवसाय, खेती और उद्योगों को प्रोत्साहन देने या महाराज के हित, प्रजा के सुख और दोनों राज्यों की आपसी भलाई से सम्बन्ध रखनेवाले और किसी भी उद्देश्य से दी जा सकती है।'

इस सन्धि में यह भी शर्त थी कि अगर 'सहायता का रुपया नियमित रूप से न चुकाया जायेगा' तो कम्पनी रियासत के शासन की बागडोर अपने हाथ में ले सकेगी। अंग्रेजों का यह नियन्त्रण रियासत को अच्छा न लगा और १८०९ में त्रावणकोर और कोचीन के दीवानों ने मिलकर अंग्रेजों से सशस्त्र मुक़ाबिला ठान दिया। 'मद्रास-सरकार ने सेना की एक टुकड़ी भेजकर अत्यन्त कठोरता के साथ विद्रोह को कुचल दिया। दीवान हारकर भाग गया और उसने आत्म-हत्या करली। उसकी लाश त्रिवंद्रम में खुले आम लटकाकर रखी गयी।'+

इसके बावजूद यह दावा करना व्यर्थ है कि सन्धियों के आधार पर त्रावणकोर के सम्बन्ध सम्राट् के साथ बराबरी के हैं और उन्हें सम्राट रद करने या बदलने का इकतर्फा फैसला नहीं कर सकता। यह कठोर सत्य भी याद रखना चाहिए कि सन्धियों की मूल शर्तें कुछ भी हों, पिछली आधी सदी में ऐसी राजनीतिक परम्परा बन गयी है और राजाओं की कमजोरी और ब्रिटिश सरकार की ताक़त ऐसी नजीरें कायम होगयी हैं जिनसे छोटी-बड़ी सब रियासतों का दर्जा घटकर ब्रिटिश सरकार के साथ 'मातहती के सहयोग' का सम्बन्ध रह गया है। जैसा लार्ड रीडिंग ने निजाम महोदय को अपने प्रसिद्ध पत्र में लिखा था, 'किसी भी हिन्दुस्तानी रजवाड़े के शासक को ब्रिटिश सरकार के साथ बराबरी के नाते सन्धि-चर्चा करने का हक़ नहीं है। सरकार की सर्वोपरि सत्ता का आधार सिर्फ सन्धियों और कारनामों पर ही नहीं, बल्कि उनसे स्वतन्त्र भी है।' इस प्रकार सर सी. पी. ने रियासतों के विजित न होने का जो सिद्धान्त गढ़ा है और उसकी बुनियाद पर अपने पक्ष के समर्थन में अपनी रियासत के लिए जो दावा खड़ा किया है वह टिकता नहीं।

कहा गया है, हालाँकि कानूनन् हिन्दुस्तानी रियासतों का सम्बन्ध सम्राट् से है, फिर भी ब्रिटिश विधान और उसकी भारतीय शाखा की रचना इस ढङ्ग से हुई है कि सम्राट् के साथ सम्बन्ध होने का सिद्धान्त व्यवहार में भारत-सरकार के साथ सम्बन्ध के रूप में ही प्रकट होता है। कम्पनी के शुरू समय से ही हिन्दुस्तानी राजाओं और रजवाड़ों के साथ भारत-सरकार का और सिर्फ भारत-सरकार का ही वास्ता रहा है। ब्रिटिश सरकार का दावा रहा है कि उसकी सार्वभौम सत्ता के गुणों में से एक यह भी है कि अपनी इस सत्ता का अर्थ लगाने और उसपर अमल करने में वह कहांतक जा सकती है इसका निश्चय करने में उसका हाथ कोई नहीं पकड़ सकता। रियासतों के भविष्य की उसे कोई भी व्यवस्था करनी हो तो उसके बारे में उसने कभी यह नहीं माना कि उनसे सलाह लेने का उसका फर्ज है। १८६० में जब उसने भारत के शासन की बागडोर कम्पनी के हाथ से अपने हाथ में लेकर पहले-पहल सार्वभौमिकता की घोषणा की तो राजाओं से पूछकर नहीं की। जब १८७६ में ब्रिटेन के बादशाह ने रायल टाइटिल्स एक्ट (शाही पदवी कानून) के अनुसार अपने को भारत का सम्राट् घोषित किया उस समय भी राजाओं की सलाह नहीं ली गयी और न उस वक्त ली गयी जब १८८६ का इण्टरप्रीटेशन एक्ट (व्याख्या-कानून) पास करके सार्वभौम सत्ता को कानून का रूप दिया गया। मैं पूछता हूँ, जब दो पक्षों में कोई 'करार' हो तो कौन-से कानूनी उसूल के अनुसार एक पक्ष के मालिक को अपना प्रतिनिधि चुनने का अधिकार न होकर वह अधिकार दूसरे पक्ष को होता है ? घटनाचक्र का साधारण क्रम तो यही हो सकता है कि जैसे १८५८ में कम्पनी के बजाय भारत-सरकार कायम हुई तो वह कम्पनी के सब अधिकार काम में लेने लगी, वैसे ही भारत में भावी उपनिवेश-सरकार बनेगी तब वह भी उन सारे अधिकारों को हासिल कर लेगी और उनका उपयोग करेगी जो आज भारत-सरकार को अपने हक से या सम्राट् के दिये हुए हासिल हैं।

इसके सिवाय यह भी याद रखना चाहिए कि विधान की भाषा में 'सम्राट्' शब्द पार्लियामेण्ट से बँधे हुए राजा का ही द्योतक है। ब्रिटिश-विधान में पार्लियामेण्ट की सत्ता ही सबसे ऊँची मानी गयी है। इस सत्ता में कोई मर्यादा नहीं होती। पार्लियामेण्ट का पास किया हुआ कानून आजकल के-से संकट में सार्वभौम सत्ता ऐसे मन्त्रियों को, जो भारतीय धारा-सभा के प्रति ज़िम्मेदार हों, सौंप सकता है और उन्हींको सौंपना ही पड़ेगा। जैसा कि प्रोफेसर कीथ ने बताया है, 'सम्राट् के सलाहकार यह नहीं कह सकते कि प्रान्तों में हिन्दुस्तानियों को जो अधिकार मिल गये हैं वे रियासतों की प्रजा

को नहीं दिये जायेंगे। सम्राट् को यह सलाह देना उनका स्पष्ट कर्तव्य है कि वे अपने अधिकार से राजाओं द्वारा ऐसे वैधानिक सुधार करवायें जिनका नतीजा यह हो कि रियासतों में थोड़े ही समय में ज़िम्मेदार शासन कायम हो जाये। अगर प्रान्तों के चुने हुए प्रजा-प्रतिनिधियों को गैर-ज़िम्मेदार शासकों के मनोनीत किये हुए आदमियों के साथ जबरदस्ती बिठाया जायेगा तो ऐसा संघ हिन्दुस्तान के भले के लिए नहीं समझा जा सकता। असल में गांधीजी के इस दावे का कुछ जवाब नहीं है कि सम्राट् की तरह राजाओं को भी प्रजा के हाथों सत्ता सौंपनी पड़गी।

जैसा सर सेम्युअल होर ने कामन्स-सभा में गवर्नमेण्ट आफ इण्डिया एक्ट सम्बन्धी बहस के सिलसिले में ऐलान किया था, राजाओं के सामने दो ही रास्ते हैं! या तो आज की तरह वे सामन्त बनकर सम्राट् की ऐसी सार्वभौम सत्ता के नीचे रहें जो निश्चित होना नहीं चाहती और इसलिए उसका क्षेत्र भी अनन्त है या वे अपने देशवासियों के साथ बिल्कुल बराबरी के नाते मिलकर हिन्दुस्तान के भाग्य का निर्माण करने के सम्मान और विशेषाधिकार में साझीदार बनें और राष्ट्रीय सभा में उनके साथी और अपनी प्रजा के प्रतिनिधि बनकर बैठें। उनके लिए सार्वभौमिकता के अथक चक्कर में से बचने का और कोई रास्ता नहीं। वे जितने ही संघ में अधिक शरीक होंगे और रियासतों में प्रतिनिधि-शासन जितना ही ज़्यादा होगा, सार्वभौमिकता का दबाव उनपर उतना ही कम पड़ेगा। यह कहना तो राजाओं के लिए न शान की बात होगी और न देशभक्ति की कि भूत और वर्तमान काल की भारत-सरकार तो हमें इसलिए मंजूर थी कि उसकी रचना विदेशी थी और वह हिन्दुस्तानी निर्वाचकों के प्रति ज़िम्मेदार न थी, लेकिन भावी भारत-सरकार हमें इस कारण स्वीकार न होगी कि वह हमारे ही देशवासियों के प्रति जिम्मेदार होगी। इसमें मिथ्याभिमान की गन्ध आती है और आशा करनी चाहिए कि राजा लोग अपनी नेकनामी की खातिर जल्दी ही इसका खण्डन कर देंगे।

मगर सर सी. पी. को तो रियासतों के भारतीय प्रजा की सार्वभौम सत्ता के नीचे चले जाने की कल्पना से ही इतना डर लगता है जितना कि कौव्वे को तीर लगता है। इसके बचने के लिए वे पुराने जमाने के कारण लेने का खयाली पुलाव पकाते हैं और ऐंठकर कहते हैं कि हिन्दुस्तान से सम्राट की सत्ता हठ गयी तो रियासतें बहुत करके फिर अपना वही स्वतन्त्र अस्तित्व कायम कर लेंगी जो सन्धियाँ होने के पहले वे भोग रही थीं। यह बयान, अपने ही मन की बात जोश में आकर कह दी गयी हो तो ही समझ

में आ सकता है। नहीं तो, सचाई और सचाई से निकलनेवाले नतीजे दोनों की दृष्टि से यह ग़लत है। पहले तो रियासतों के जिस 'स्वतन्त्र अस्तित्व' की सर सी. पी. ने आवाज उठायी है वह झूठी है। ऐसा अस्तित्व उनकी अपनी कल्पना के सिवाय और कहीं नहीं है। जैसा कि बटलर कमेटी ने अपनी रिपोर्ट में तीखी भाषा में बताया है, 'इतिहास की दृष्टि से यह सही नहीं है कि जब हिन्दुस्तानी रियासतों का ब्रिटिश सरकार के साथ वास्ता पड़ा तो वे स्वतन्त्र थीं।......असल बात तो यह है कि एक भी रियासत का अन्तर्राष्ट्रीय दर्जा कभी रहा ही नहीं। ये लगभग सभी मुग़ल-साम्राज्य, मराठों की सत्ता या सिख-राज के मातहत थीं या उनकी सामन्त थीं और उन्हींपर इनका अवलम्ब था। कुछ रियासतों को तो अंग्रेजों ने मरते-मरते बचाया था और कुछ नयी बनायी गयी थीं।' दूसरी बात यह है कि सर सी. पी. के 'व्यावहारिक राजनीतिज्ञ' होने के दावे का पूरा लिहाज़ रखकर भी हम उन्हें यह बताने का साहस करते हैं कि एक सारे युग के महान् राजनीतिक विकास को मिटाया नहीं जा सकता और न डेढ़ सौ वर्ष के ऊपर के इतिहास की धारा ही उल्टी बहायी जा सकती है। मगर मालूम होता है कि सर सी. पी. यही करने पर तुले हुए हैं। जिस तरह मिसाल के लिए मैसूर के सुलतान को, जिसके पंजे में से त्रावणकोर को अंग्रेजों की सहायक प्रणाली में शामिल करके बचाया गया था, फिर से ज़िन्दा करना असम्भव है, उसी तरह रियासतों का सन्धियाँ होने से पहले की हालत में फिर से पहुँचना नामुमकिन है। उस समय के बाद कितनी ही घटनायें घट चुकी हैं। आज रियासतों की करोड़ों प्रजा को उनकी इच्छाओं या राजनीतिक आकांक्षाओं का लिहाज़ किये बग़ैर शतरञ्ज के मोहरों की तरह समझकर उनके भाग्य का मनमाना निपटारा नहीं किया जा सकता। ऐसा करने का विचार करना मध्यकालिक दृष्टिकोण को ज़ाहिर करता है। उसका लोकतन्त्रवादी आदर्शों और आत्म-निर्णय के मौजूदा ज़माने की भावना और प्रकृति के साथ बिल्कुल मेल नहीं खाता। रियासतों की प्रजा के भविष्य का फ़ैसला करने में उसीकी मर्ज़ी चलेगी।

सेगाँव, १२, २, ४०

: ५ :

# राजाओं का बेसुरा अलाप

कहा जाता है कि नरेन्द्र-मण्डल की अभी हाल में जो बैठक हुई उसमें बीकानेर नरेश ने कहा था —

"कांग्रेसी हल्कों में यह कहा गया है कि राजा लोग साम्राज्य की कृति हैं। वे सम्राट् के सामन्त हैं और शाही ताज से जुदा उनकी कोई हैसियत नहीं है। साम्राज्यवादी उद्देश्यों के लिए रियासतों का प्रश्न हिन्दुस्तान की तरक्की के रास्ते में एक जबरदस्त रोड़ा बनाकर खड़ा किया गया है और रियासतों की समस्या ब्रिटिश सरकार का खड़ा किया हुआ एक हौआ है।······ यहाँ मुझे यह कहने दिया जाये कि बहुत-सी बड़ी और छोटी रियासतों का अस्तित्व उनके पुराने शासकों की प्रबल शक्ति पर स्थापित है और यह भी भारत में ब्रिटिश साम्राज्य के स्थापित होने के पहले ही उनके दावों का अकाट्य ऐतिहासिक तथ्यों की अवहेलना करके इस तरह की हवाई बातों में नहीं उड़ाया जा सकता।·········अगर कोई अत्यन्त भाईचारे के साथ कहे, तो वह ब्रिटिश भारत ही है जो ब्रिटिश सरकार की कृति है।

"यह भी आरोप लगाया गया है कि राजा लोग कांग्रेस के विरुद्ध हैं। लेकिन यह वस्तुस्थिति का सही चित्रण नहीं है। बल्कि कांग्रेस ही इधर रियासतों के साथ सक्रिय विरोधात्मक बर्ताव कर रही है, और उसके कुछ प्रमुख नेताओं ने यह राय जाहिर की है कि वे संघ-राज्य—फेडरेशन—में रियासतों को शामिल करना नहीं चाहते, वे रियासतों की संधियों को काग़ज़ की चिंदियों की तरह फाड़ फेंकेंगे और यह भी कि वे रियासतों का खात्मा होते देखना चाहेंगे।"

बदक़िस्मती से इस तरह की बेसुरी बातें इधर राजाओं के भाषणों में एक आम बात हो गयी है। इनके जवाब में अत्यन्त आदर के साथ यह कहा जा सकता है कि सार्वभौम सत्ता के साथ राजाओं के सम्बन्ध के विषय में 'सामन्ती' या 'अधीनस्थ सहयोग' की जो वैधानिक स्थिति है वह कांग्रेस की पैदा की हुई नहीं है, बल्कि उसी साम्राज्यवादी सत्ता के प्रतिनिधियों की स्थापित की हुई है, राजाओं के जिसका अंग होने में अपना गौरव समझने की बात बीकानेर-महाराज अगणित बार दोहरा चुके हैं।

दूसरी जिस बात पर, अर्थात् राजा लोग साम्राज्य की कृति हैं ऐतराज़ किया है उसके सम्बन्ध में सन् १९३५ के भारत-शासन-विधान में स्वयं भारतीय रियासतों के सम्बन्ध में दी हुई परिभाषा ध्यान देने योग्य है। वह प्रकार है —

"भारतीय रियासत का मतलब है ब्रिटिश भारत से जुदा कोई भी इलाक़ा, जिसे सम्राट् ऐसी रियासत के रूप में स्वीकार करें फिर चाहे उसे रियासत कहा जाये चाहे ज़मीदारी या जागीर या और कुछ नाम दिया जाये।"

दूसरे शब्दों में, उनका दर्जा सर्वथा सम्राट् के स्वीकार करने पर ही निर्भर रखा गया है। भारतीय राजाओं के साथ ब्रिटिश सम्बन्ध का इतिहास ऐसे उदाहरणों से छितरा पड़ा है जिसमें साम्राज्यशाही ने अपनी नीति के अनुकूल समय-समय पर बदलती हुई आवश्यकताओं के अनुसार रियासतों को एक साँस में बनाया और बिगाड़ा है, ज़मींदारियों को ऊँचा उठाकर रियासतों में और रियासतों को नीचा गिराकर ज़मींदारियों में बदला है। उड़ीसा के करदाता महालों का मामला लें, जो संख्या में तो २६ हैं; लेकिन जिनके पास सब मिलाकर कुल ज़मीन एक भारतीय प्रान्त के बराबर है और जो ४६ लाख की आबादी के भाग्य-विधाता हैं। ऊँचे-से-ऊँचे प्रामाणिक आधार पर यह कहा जा सकता है कि सन् १८०३—०४ में मरहठों के उड़ीसा छोड़ने पर जब इनमें और अंग्रेज सरकार के बीच पहली बार सम्बन्ध कायम हुए, तब इनके मालिकों के साथ सरकार का इस तरह का कोई सम्बन्ध नहीं था जिससे आवश्यकता होने पर इन्हें अदालतों के साधारण अधिकार-क्षेत्र से बरी किया जा सकता हो।१ लेकिन १८०५ के रेगुलेशन्स में, बाँद, पाललहारा अथायमल्लि के सिवा, जिनका कोई उल्लेख नहीं था, बाक़ी की ये सब रियासतें 'केवल सुविधा के आधार पर' बंगाल के रेगुलेशन से मुक्त कर दी गयीं। यही तरीक़ा मध्यप्रान्त में दोहराया गया, "जहाँ १८१८ में पेशवा द्वारा अन्तिम रूप से छोड़े हुए मरहठा राज्य के पुनरुत्थान को रोकने के लिए राजपूत रियासतों की स्थापना ही ठीक नीति मालूम हुई। और इस प्रकार इस विस्तृत प्रदेश का प्रत्येक भाग, जहाँ घरेलू और लूट-खसोट की लड़ाइयों ने सब प्रकार के राजनीतिक सीमा-चिन्हों को विलुप्त कर दिया था, एक संगठित सत्ता के अधीन किया गया और इन खण्डहरों में से कम नहीं १४५ रियासतें पैदा हुईं, जो अब बाक़ायदा मानी जाती हैं और मध्यभारत के ए. जी. जी. के तहत में रखी गयी हैं।

काठियावाड़ के बारे में बम्बई के तात्कालिक गवर्नर सर बार्टल फ्रेअर सहित बम्बई सरकार के तीन सदस्यों ने लम्बे वाद विवाद के बाद अपना यह निश्चित मत प्रगट किया कि काठियावाड़ अंग्रेजी अमलदारी में

---

१. बिहार-उड़ीसा और मध्यप्रान्त की रियासतों की वैज्ञानिक स्थिति पर रिपोर्ट—२८ वाँ पैरा।

ही था और भारत-सरकार ने अपने १४ अप्रैल १८६४ ई० के खरीते में भारत-मन्त्री से सिफ़ारिश की कि यह मामला आख़िरी फैसले के लिए सम्राट् के क़ानूनी अफ़सरों के पास भेज दिया जाये। लेकिन मामला आख़िरकार मनमाने ढंग से तय कर दिया गया, और पहले की पहले और दूसरे दर्जे की १२ रियासतों को एक तरफ़ रखकर २१२ रियासतें नये सिरे से बनायी गयीं। किस रियासत को कौन-सा दर्जा दिया जाये इस बात का फ़ैसला रियासत के अधीन गाँवों की संख्या, उसकी आमदनी और उसकी दूसरी हैसियत को सामने रखकर किया जाता था। उन ज़मींदारों को भी, जो कुल एक या दो गाँवों के ही मालिक थे, छठी या सातवीं श्रेणी में रख दिया गया। ऐसा जाहिर होता है कि जैसे-जैसे समय बीतता गया इन नयी बनायी गयी २१२ रियासतों में से पाँचवें से सातवें दर्जे तक की छोटी-छोटी रियासतें उनके वारिसों के अपने पुत्र-कलत्रों में छोटे-छोटे टुकड़ों में विभाजित होती रहने के कारण धीरे-धीरे मिट गयीं और उनके मालिक सिर्फ किसान-भर रह गये। उनमें से कुछ को अपने अधिकारों के उपयोग के सर्वथा अनुपयुक्त पाया गया और इसलिए उनसे वे अधिकार छीन लिये गये। (कीटिंग के श्रेणी-विभाजन सम्बन्धी काग़ज़ात और हेमचन्द बनाम साकरलाल (१८८६) की अपील के मामले की प्रिवी कौंसिल बुक का पृष्ठ २३७ देखें)

अब दूसरी बाजू लीजिए। १६०७ के इम्पीरियल गजटियर के चौथे भाग में रियासतों की कुल संख्या ६९३ दी गयी है। लेकिन १६२५ की सूची में सिर्फ ५६२ रियासतों के नाम दिये गये हैं। सन् १६२५ में संख्या की इस कमी का मुख्य कारण मध्यभारत एजेन्सी की १४८ रियासतों में से घटकर ८६, ब्रह्मा की ५२ रियासतों में से ० और आसाम की २६ रियासतों में से सिर्फ १ रियासत का रह जाना था। "हम देखते हैं कि जोधपुर, भरतपुर जैसे शक्तिशाली राजाओं तक का ऐसा इतिहास है जिसमें उनके दर्जों में हैरतअंगेज़ तब्दीलियाँ होते रहने के उदाहरण मौजूद हैं।"[1]

---

१. "जोधपुर, भरतपुर आदि के शक्तिशाली राजा भी मुग़ल सरकार द्वारा और इधर हाल के ज़माने तक ज़मींदार कहलाते थे और हम उनकी अमलदारी के स्वरूप से परिचित हैं। एक निश्चित संख्या में सेना के अफ़सर के रूप में क्रम-क्रम से सम्राट् की सेवा में उपस्थित रहने के लिए बाध्य थे। उनके अपने प्रदेश, हिन्दू शासनकाल में साम्राज्य भर में प्रचलित सिद्धान्तों पर छोटे-छोटे विभागों में तब भी और अब भी सेना-पालकों और ठाकुरों या लगानदारों में बँटे हुए थे और हैं।

(उड़ीसा खास और कटक के आर्थिक, सामाजिक, भौगोलिक और ऐतिहासिक विवरण से)

इस प्रकार के और भी अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं। इस तरह यह मालूम होगा कि ५६२ रियासतों के रियासती हिन्दुस्तान के अधिकांश के सम्बन्ध में यह बात शाब्दिक और ऐतिहासिक तौर पर ठीक है कि राजा लोग साम्राज्य की कृति हैं। लेकिन दूसरे मानों में भी यह बात ठीक है। ब्रिटिश प्रभुत्व ने रियासती जनता को "योग्य, साहसिक शासक नियुक्त करने के अपने प्राकृतिक अधिकार से वञ्चित्त कर दिया है। आजकल रियासतों में जिस तरह की शासन-पद्धति प्रचलित है उसमें न तो एक व्यक्ति के राज के आवश्यक गुण हैं, न शासन की लोकतन्त्रीय पद्धति की वैज्ञानिक सत्ता ही प्राप्त है, बल्कि अपने ही ढंग की, भारत में प्रचलित साम्राज्यवादी पद्धति की उप-कृति और उसीका एक सहारा है।

महाराजा साहब ने अपने भाषण में कुछ बड़ी और छोटी रियासतों के वर्तमान शासकों की 'प्रबल शक्ति' का उल्लेख किया था, जिसके बल पर उनके कथनानुसार इन रियासतों का अस्तित्व स्थापित हुआ। बीकानेर-राजघराने की, जो कि निश्चय ही भारतीय राजघरानों में एक अत्यन्त उच्चकोटि का राजघराना है, शान को किसी प्रकार कम करने की इच्छा न रखते हुए किसी को भी उनके भाषण की भूलों को दुरुस्त करने की इजाजत होनी चाहिए। बीकानेर[1] और दूसरी रियासतों की सन्धियों पर

---

१. १८०८ में संधि की प्रार्थना ठुकरायी जाने के बाद, ९ मार्च, १८१८ को पहली बार बीकानेर और ब्रिटिश सरकार के बीच संधि हुई। इसके अनुसार ब्रिटिश सरकार ने रियासत की रक्षा करने की ज़िम्मेदारी ली और दूसरी तरफ़ महाराजा और उनके वारिसों की ओर से ब्रिटिश सरकार की मातहती और उसकी वरिष्ठता को स्वीकार किया गया। लेकिन उसकी ९ वीं धारा में महाराजा और उनके वारिसों की ओर से किसीपर भी हमला न करने का वादा किया गया।

सातवीं धारा के अनुसार "ब्रिटिश सरकार ने महाराजा के ख़िलाफ़ विद्रोह कर उनकी सत्ता को स्वीकार करने से इनकार करनेवाले ठाकुरों और दूसरे प्रजाजनों को उनके अधीन करने का वादा किया। महाराजा ने सारा ख़र्च बरदाश्त करने की ज़िम्मेवारी ली.। (रेखांकित मैंने किया है)

सन् १८३० में ब्रिटिश रेजीडेंट ने विद्रोही ठाकुरों को दबाने में महाराजा को मदद देने के लिए बीकानेर फौज भेजने की तैयारी कर ली थी। लेकिन उसी समय महाराजा को यह बता दिया गया था कि आगे उन्हें अपनी असन्तुष्ट प्रजा को दबाने के लिए ब्रिटिश सरकार से सहायता माँगने का कोई अधिकार न होगा। (एचिसन्स ट्रीटीज़, तीसरा भाग, पृ० २३७)

: ६ :

# साम्राज्यवादी दाँव और रियासतें

अपने इतिहास में राजाओं के संबंध में सरकार की इस नीति ने समय समय पर कई पहलू बदले हैं। लेकिन जैसा कि मैं अभी बताऊँगा, इन सब पहलुओं की तह में जो असली ख़याल, जंजीर को जोड़ने वाली कड़ी की तरह, बराबर काम कर रहा था, वह था हिन्दुस्तान में अपनी साम्राज्यवादी सत्ता को मज़बूत और स्थायी बनाने का। तीन साफ़ पहलू हैं। रियासतों की दृष्टि से उपयुक्त शब्दों में व्यक्त करने के लिए इन्हें 'ब्रिटेन की सुरक्षा,' ब्रिटेन का प्रभुत्व' और 'ब्रिटेन का साम्राज्य' कहना ठीक होगा।

## पहले सुरक्षा

पहले पहलू के दौरान (१७६५—९८) में ख़ास ख़याल हिन्दुस्तान में ब्रिटेन की स्थिति की सुरक्षितता और स्थायित्व का था। ईस्ट इण्डिया कम्पनी अभी भी अपने अस्तित्वमात्र के लिए जद्दोजहद कर रही थी। वह चारों तरफ से प्रबल प्रतिद्वन्दियों और शत्रुओं से घिरी हुई थी। इसलिए उसका स्थानीय राजाओं में से अपने लिए मित्र और सहायक खोजना स्वाभाविक ही था। उनके प्रति इसकी नीति 'भाईचारा स्थापित करने, दूसरों के कृपा-भोजन बनाने और आदान-प्रदान' करने की थी। क्लाइव (१७५८—६७) ने 'मुगल सम्राट् से बख्शीश के बहाने मुल्की हुकूमत की वास्तविक शक्ति प्राप्त की।१ वारेन हेस्टिंग्ज़ ने अपने समय के दूसरे ब्रिटिश शासकों की तरह देशी राजाओं की मदद से शासन करने की नीति की उपयोगिता में दृढ़ विश्वास रखकर उसीके अनुसार अपना काम शुरू किया।२ कार्नवालिस (१७८६-९३) और सर जॉनशोर; जिन्होंने इस अध्याय को समाप्त किया, दोनों ही अहस्तक्षेप की नीति के समर्थक थे। ख़याल यह था कि अपने से सहानुभूति रखनेवाली सत्ताओं—रजवाड़ों—का एक अलग ही दायरा बनाया जाये और जहाँ-तक मुमकिन हो सके इस तरह जीती गयी ताक़तों के 'गोलघेरे' में रखा जाये। उन दिनों राज्यों को फँसाने—ईस्ट इण्डिया कम्पनी के इलाके में मिला लेने—का अपडर फैला हुआ था।३ और इसलिए हम सन् १७८४ में पार्लमेण्ट के एक एक्ट द्वारा यह घोषणा होती हुई देखते हैं कि 'हिन्दुस्तान में अमलदारी जीतना और बढ़ाना इस राष्ट्र की इच्छा, प्रतिष्ठा और नीति के विरुद्ध है। यह प्रतिबन्धक आज्ञा—मनाही का हुक्म—१७९३ के चार्टर एक्ट में फिर दुहराया

१. इम्पीरियल गज़ेटियर दूसरा भाग, पृष्ट ४२६

२. वही, भाग दूसरा, पृष्ठ ४८२

३., वही, भाग दूसरा, पृष्ठ ४८८

एक सरसरी नजर डालने से ही यह पता चल जायेगा कि उनके भाग्य उनके पहले शासकों की 'प्रबल शक्ति' पर कम और साम्राज्यवादी नीति की बदलती हुई आवश्यकताओं पर अधिक निर्भर रहे हैं।

"१८७१ में राज्य में असन्तोष खड़ा हुआ; रियासत कर्ज़दार थी और राज्य की आय बढ़ाने के लिए महाराजा की ज्यादतियों से असन्तोष और भी गहरा हो गया। ठाकुरों ने बीकानेर छोड़कर अंग्रेज़ी अमलदारी में शरण ली। उस समय स्थिति की जाँच करने और महाराजा और उनके सरदारों में मेल कराने के लिए एक अंग्रेज अफसर तैनात किया गया। [१८८३ में रियासत के हालात फिर इतने बिगड़े कि वहाँ बड़ी अव्यवस्था मच गयी। उस समय वहाँ एक रेजीडेंएट पोलिटिकल एजेएट तैनात किया गया और महाराजा को कुछ ऐसी शर्तें मानने के लिए मजबूर किया गया, जिससे पोलिटिकल अफ़सर की, राज्य की ख़राबियाँ दूर करने और शासन पर नियन्त्रण रखने की सत्ता सुरक्षित रहे। (वही)

सेवाग्राम, ८-४-४०

: ६ :

# साम्राज्यवादी दाँव और रियासतें

अपने इतिहास में राजाओं के संबंध में सरकार की इस नीति ने समय समय पर कई पहलू बदले हैं। लेकिन जैसा कि मैं अभी बताऊँगा, इन सब पहलुओं की तह में जो असली ख़याल, जंज़ीर को जोड़ने वाली कड़ी की तरह, बराबर काम कर रहा था, वह था हिन्दुस्तान में अपनी साम्राज्यवादी सत्ता को मज़बूत और स्थायी बनाने का। तीन साफ़ पहलू हैं। रियासतों की दृष्टि से उपयुक्त शब्दों में व्यक्त करने के लिए इन्हें 'ब्रिटेन की सुरक्षा,' ब्रिटेन का प्रभुत्व' और 'ब्रिटेन का साम्राज्य' कहना ठीक होगा।

## पहले सुरक्षा

पहले पहलू के दौरान (१७६५—९८) में ख़ास ख़याल हिन्दुस्तान में ब्रिटेन की स्थिति की सुरक्षितता और स्थायित्व का था। ईस्ट इण्डिया कम्पनी अभी भी अपने अस्तित्वमात्र के लिए जद्दोजहद कर रही थी। वह चारों तरफ़ से प्रबल प्रतिद्वन्द्वियों और शत्रुओं से घिरी हुई थी। इसलिए उसका स्थानीय राजाओं में से अपने लिए मित्र और सहायक खोजना स्वाभाविक ही था। उनके प्रति इसकी नीति 'भाईचारा स्थापित करने, दूसरों के कृपा-भोजन बनाने और आदान-प्रदान' करने की थी। क्लाइव (१७५८—६७) ने 'मुगल सम्राट् से बख्शीश के बहाने मुल्की हुकूमत की वास्तविक शक्ति प्राप्त की।१ वारेन हेस्टिंग्ज़ ने अपने समय के दूसरे ब्रिटिश शासकों की तरह देशी राजाओं की मदद से शासन करने की नीति की उपयोगिता में दृढ़ विश्वास रखकर उसीके अनुसार अपना काम शुरू किया।२ कार्नवालिस (१७८६-९३) और सर जॉनशोर; जिन्होंने इस अध्याय को समाप्त किया, दोनों ही अहस्तक्षेप की नीति के समर्थक थे। ख़याल यह था कि अपने से सहानुभूति रखनेवाली सत्ताओं—रजवाड़ों—का एक अलग ही दायरा बनाया जाये और जहाँतक मुमकिन हो सके इस तरह जीती गयी ताक़तों के 'गोलघेरे' में रहा जाये। उन दिनों राज्यों को फँसाने—ईस्ट इण्डिया कम्पनी के इलाके में मिला लेने—का अपडर फैला हुआ था।३ और इसलिए हम सन् १७८४ में पार्लमेण्ट के एक एक्ट द्वारा यह घोषणा होती हुई देखते हैं कि 'हिन्दुस्तान में अमलदारी जीतना और बढ़ाना इस राष्ट्र की इच्छा, प्रतिष्ठा और नीति के विरुद्ध है। यह प्रतिबन्धक आज्ञा—मनाही का हुक्म—१७९३ के चार्टर एक्ट में फिर दुहराया

१. इम्पीरियल गज़ेटियर दूसरा भाग, पृष्ठ ४२६

२. वही, भाग दूसरा, पृष्ठ ४८२

३., वही, भाग दूसरा, पृष्ठ ४८८

गया। इस दौरान में जो सन्धियाँ हुई उनका आधार अहस्तक्षेप की नीति था, और उनमें 'पारस्परिक मैत्री', 'बाहमी दोस्ती', 'मैत्रीपूर्ण सहयोग', 'सुदृढ़ सम्बन्ध,' आदि शब्द प्रचुरता से आये हैं।१

## सबके ऊपर सत्ता

लेकिन जल्दी ही यह महसूस किया गया कि अगर कम्पनी तटस्थ राजाओं को 'घेरे' के बाहर अपनी ओर न खींचेगी और कूटनीतिपूर्ण समझौतों से उन्हें अपनी अधीनता में आने के लिए मजबूर न करेगी तो मुमकिन है कि उसके दुश्मन ऐसा करलें और 'गोलघेरे' से मिली सुरक्षितता का कोई ठिकाना नहीं। इस तरह इस नीति के दूसरे पहलू (१७९८-१८५८) का बुनियादी उसूल रहा हिन्दुस्तान पर अपनी प्रभुता स्थापित करना। इसलिए इस नीति की आवश्यकता को अनुभव करनेवाले लार्ड वेलेज़ली ने सहायक सन्धियों की पद्धति से दूसरी सब रियासतों पर ब्रिटिश प्रभुत्व स्थापित करने का निश्चय किया। उनकी राय थी कि ये सन्धियाँ 'इस तरह की बनी हों कि जिससे वे रियासतें कोई भी ऐसा उपाय काम में लाने के साधनों से और संघ स्थापित करने के अधिकार से वंचित रहें, जो ब्रिटिश साम्राज्य की सुरक्षितता के लिए खतरा सिद्ध हों, और हम (अंग्रेज़) महत्त्वाकांक्षा-जनित अशांतिपूर्ण भावना और हिंसा पर, जो कि हरेक एशियाई हुकूमत की खासियत हैं, अपना नियन्त्रण रखकर हिन्दुस्तान की शान्ति कायम रख सकें।'२

लार्ड हेस्टिंग्ज़ (अर्ल आफ़ माइरा) (१८१४—२३) ने लार्ड वेलेज़ली की नीति को एक क़दम और आगे बढ़ाया। उन्होंने जो पद्धति जारी की थी इन्होंने उसे और उग्र और व्यवस्थित कर दिया।३ 'क्योंकि रियासतों को अपने में मिलाने की नीति के वह निश्चय ही विरोधी थे, इसलिए उन्होंने महसूस किया कि भीतरी हिन्दुस्तान को रियासतों की वास्तविक स्थिति पृथक और अधीनस्थ सहयोग की है।' इस नीति की तह में दो उद्देश्य थे—

१. इम्पीरियल गजटियर भाग दूसरा, पृष्ठ १६२

२. सन् १८१८ की उदयपुर की सन्धि से इस नीति पर अच्छा प्रकाश पड़ता है। उसकी धारा २ के अनुसार ब्रिटिश सरकार ने रियासत और उनके इलाके की रक्षा करने का वादा किया। धारा ३ में यह निर्धारित किया गया कि "महाराजा ब्रिटिश सरकार के साथ हमेशा अधीनस्थ सहयोग की नीति से व्यवहार करेंगे, उसकी प्रभुता स्वीकार करेंगे और किसी भी दूसरे राजा अथवा रियासत से सम्बन्ध न रक्खेंगे।" धारा ४ में फिर ब्रिटिश सरकार की इजाजत बिना किसी दूसरी रियासत से सन्धि या सुलह करने की मुमानियत की गयी है।

३. प्राइवेट जरनल आफ़ मारकिस आफ़ हेस्टिंग्ज़ (१८१४)

(१) राजाओं में परस्पर-सहयोग असम्भव कर देना, और (२) उन्हें स्वतन्त्र रूप से स्वयं अपनी आत्मरक्षा तक करने में असमर्थ बना देना। जिन्होंने 'अलग-एकांत और मासूम' होकर रहने का वादा किया उन्हें शांति और सुरक्षा का आश्वासन दिया गया। इरादा यह था कि उन्हें इतना कमज़ोर और पतित कर दिया जाये कि वे ब्रिटिश सत्ता के लिए ख़तरा न रह जायें। अनेक रियासतों में रेजिडेण्ट भेजे गये। वहाँ वे राजदूत की तरह काम करने के बजाय अधिनायक या डिक्टेटर ही बन बैठे, उनके—राजाओं के—सब प्राइवेट मामलों में दख़ल देने लगे, उद्दण्ड प्रजाजनों की हिदायत और 'अत्यन्त दाम्भिकता के साथ अपनी सत्ता का प्रदर्शन करने लगे।' रियासतों की प्रजा के साथ किसी तरह की हमदर्दी रही हो सो बात नहीं। उल्टे, लार्ड हैस्टिंग्ज़ ने तो हस्तक्षेप को 'वचन-भंग' कहकर उसपर खेद प्रगट किया था और किसी 'देशी रियासत' की प्रजा के लिए अंग्रेजों के चिन्तित होने या परेशानी में पड़ने का मज़ाक उड़ाते हुए उसे एक 'औपन्यासिक या असम्भव कल्पना' कहा था। कम-से-कम बाहरी रूप में तो राजा लोग अपनी-अपनी हद में बिना किसी हस्तक्षेप या ख़रख़शे के सर्वेसर्वा थे—लेकिन सिर्फ़ अपनी हद में ही।

## बहानों की कोशिश

लेकिन 'अधीन-पृथकता' (Subordinate Isolation) के साथ अहस्तक्षेप की नीति के कुछ अकल्पित दुष्परिणाम हुए। दूर नहीं, सन १८०५ में ही जब लार्ड कार्नवालिस दूसरी बार अधिकारारूढ़ होकर आये, तो अत्यन्त दुःख के साथ उन्होंने ये उद्गार प्रगट किये कि, 'जिन रियासतों का हमारे साथ अत्यधिक निकट का सम्पर्क था वे अब अत्यन्त असहाय और दीन अवस्था को पहुँच गयी हैं उनके पास न रुपया है न फ़ौज, जिसपर कि वे निर्भर रह सकें, सब रियासतों में चारों तरफ़ अराजकता और असन्तोष फैला हुआ है।' बहुत देर नहीं हुई कि, लुटेरू गिरोह सारे देश पर छा गये और कम्पनी के इलाके में भी शान्ति को ख़तरे में डाल दिया। संक्षेप में यह कि ब्रिटिश भारत के पड़ौस का इलाका ख़तरनाक और ज़लील दोनों ही हो गया।

चूँकि बाहरी ख़तरा जाता रहा था, इसलिए 'दोस्तों' की भी, जो कि अब सहारे के बजाय एक भाररूप थे, कोई ज़रूरत बाकी नहीं रह गयी थी और इसलिए अहस्तक्षेप की नीति सरासर हस्तक्षेप और रियासतों को अपने में मिलाने की नीति में बदल दी गयी। लार्ड डलहौज़ी ने यह अधिकारपूर्ण फ़ैसला किया कि 'ब्रिटिश सरकार इस बात के लिए बाध्य है कि इसके सामने अपना इलाक़ा या आमदनी बढ़ाने के जो भी उचित मौक़े अपने आप समय समय पर आयें उन्हें उठाकर एक तरफ़ न रखदे या नज़रअन्दाज़ न करदे।

और चूँकि इस तरीके को उचित ठहराने के लिए आँखों में धूल झोंकनेवाले किसी बहाने की ज़रूरत थी, अंग्रेज़ शासक 'देशी रियासतों' की प्रजा के लिए अंग्रेज़ों के चिन्ता करने या परेशानी में पड़ने को 'औपन्यासिक या असम्भव कल्पना' समझनेवाले के बजाय अब निःस्वार्थ मानवप्रेमी और 'देशी रियासतों की दलित प्रजा के हिमायती' के रूप में आगे लगे। संरक्षकता का वरद हस्त नरेशों के सिर पर से उठाकर अब उनकी प्रजा के सिर पर रखा गया। लार्ड विलियम बेंटिंक के जमाने में जितनी भी रियासतें कम्पनी की अमलदारी में मिलायी गयीं, वे प्रायः सब 'कुशासन के दण्डस्वरूप' मिलायी गयीं। हार्डिञ्ज साहब फरमाते थे 'दमन को चुपचाप बैठे देखते रहना ऐसा कलंक है, जिसे ब्रिटिश सरकार बरदाश्त नहीं कर सकती।' डलहौज़ी ने अपने समय में जिन रियासतों पर अधिकार जमाया उसे वह 'खाली पड़ी हुई गद्दियों के कुदरती वारिस या उत्तराधिकारी पैदा न करके कम्पनी को स्वयं ईश्वर की ओर से मिली हुई निरी विरासत समझते थे। लेकिन इसके साथ ही रियासतों का इस तरह कम्पनी की अमलदारी में मिलाया जाना, उनके शब्दों में, 'रियासतों की जनता के लिए न्यायपरायण और उदार सरकार की स्थापना की सदा के लिए गारण्टी भी थी।'

## शक्ति का एकत्रीकरण

१८५७ के विप्लव—ग़दर—से तीसरे पहलू की शुरूआत हुई। इंग्लैंड का ताजा निर्विवाद शासक और सर्वोच्च सत्ता के रूप में सामने आया। अब सवाल था उसकी सत्ता की जड़ को मज़बूत बनाने का। इससे लार्ड डलहौज़ी की रियासतों को अपनी अमलदारी में मिलाने की नीति में परिवर्तन करने की ज़रूरत महसूस हुई। इस बाद पर ऐतराज उठाया गया था कि अगर 'गोद लेने की सनदें' देकर रियासतों को हमेशा बने रहने देने की नीति स्वीकार करली जायेगी, तो इससे 'आगे अपनी अमलदारी बढ़ाने के मौके मिलने बन्द हो जायेंगे।' इसपर लार्ड केनिंग का यह जवाब था—

'मैं इसे आपत्ति या ऐतराज़ नहीं बल्कि एक सिफ़ारिश मानता हूँ। हमें सबसे पहले इस बात की फ़िक्र करनी चाहिए कि रियासती शासन अपनी मौजूदा सीमाओं में ही मज़बूत हो जाये और हम इस शासन के अन्तर्गत रहनेवालों से अपनी वरिष्ठता के प्रति उनकी स्वेच्छापूर्वक या राजी-खुशी की रज़ामन्दी और आदर प्राप्त करलें। देशी रियासतों के बारे में अपने आख़िरी इरादों के सम्बन्ध में हमारी अनिश्चित नीति ने स्वभावतः ही जो सन्देह पैदा कर दिये हैं, जबतक वे दूर नहीं कर दिये जाते तबतक किसी भी हालत में

हमारी सर्वश्रेष्ठता स्वीकार की नहीं जा सकती, उसके प्रति आदर हो नहीं सकता। बिना अंग्रेजी फ़ौज को बढ़ाये अगर हम अपनी अमलदारी बढ़ाते गये तो हमारे पैर मजबूती से जम नहीं सकेंगे, और जितनी अंग्रेजी फ़ौज हम अभी बढ़ाना चाहते हैं उतनी ब्रिटेन शायद आसानी से भेज सकता है और निश्चय ही उसका खर्चा भी इतना ही होगा, जितना कि हिन्दुस्तान आसानी से बरदाश्त कर सकता है। मुल्की हुकूमत का जितना काम हमारे पास है, उसे पूरा करने के लिए अंग्रेज़ अफ़सरों की बहुत कमी है, और हमारे आर्थिक साधन इतने काफ़ी नहीं हैं कि जिससे हमारी ज़रूरतें पूरी हो सकें।'

अपनी दलील को जारी रखते हुए लार्ड केनिंग आगे कहते हैं—'अच्छी तरह प्रभावित—या अपने काबू में आये हुए देशी नरेशों को बनाये रखने से हमारे शासन की सुरक्षा घटी नहीं, बढ़ी ही है।' उन्होंने १८५७-५८ के अशान्तिपूर्ण और चिन्ताजनक दिनों की याद दिलाते हुए बताया कि किस तरह उस समय 'इन छोटे-छोटे रजवाड़ों ने उस तूफान से बचाने के लिए बाँध का काम दिया, जो इनके अभाव में हमें एक ही झोंके में उड़ा ले जाता।' 'और शान्ति के दिनों में इनका उपयोग है।' वे अशान्त लोग, जो सिवा लड़ने के दूसरा काम कर ही नहीं सकते, देशी रजवाड़ों में पले चालाक और कुशल षड्यंत्रकारी, और ऐसे दूसरे लोग जो हमारे अधिक सख्त और क़ानून-क़ायदे से जकड़े शासन से भड़केंगे, यहाँ बड़े मज़े में रहेंगे और जब कभी हिन्दुस्तान पर किसी बाहरी शत्रु के हमले का खतरा होगा या जब कभी इंग्लैंड को किसी दूसरी जगह अपने स्वार्थ के लिए अपने पूर्वी साम्राज्य को असाधारण खतरे में डालने की जरूरत महसूस होगी, तब यही देशी रियासतें हमारा सबसे बड़ा सहारा साबित होंगी। लेकिन उन्हें ऐसा बनाने के लिए यह ज़रूरी है कि हम इनके राजाओं और प्रमुख राजघरानों के साथ सम्मान और उदारता का व्यवहार करें, और उन्हें यह शिक्षा देते रहें कि सब विरोधी सन्देहों के बावजूद उनकी आज़ादी सुरक्षित है और हम उनकी रियासतों को ब्रिटिश अमलदारी में मिलाने के लिए किसी उपयुक्त अवसर की ताक में नहीं बैठे हैं। साथ ही, उन्हें यह भी विश्वास दिलाया जाये कि हमें हटाकर बाहर या भीतर के किसी नये शासक को बिठाने में मदद देने में उनका खुद का कोई भी लाभ नहीं है।

'सर जॉन मालकम ने बहुत पहले ही यह कहा था कि, अगर हम सारे हिन्दुस्तान के जिले (या ब्रिटिश डिस्ट्रिक्ट बनादें, तो कुदरती तौर पर हमारे साम्राज्य का ५० साल भी टिकना सम्भव न होगा, लेकिन अगर हम

